

# श्रीमद्भगवद्गीता नवलभाष्य

श्रीआनन्दगिरि श्रीशाङ्करभाष्य व श्रीधरस्वामिकृत सुबोधिनी
टीकासहित दोभागों में वर्णित हैं -

## प्रथमभाग

जिसमें

१ अध्यायसे ९ अध्यायतककी कथा ीधर्मधुरंधर धीरधर परम
सखा श्रीअर्जुनजीके हृदयजनितमोहनाशार्थ श्रीकृष्णचन्द्र
आनन्दकन्दजीने प्रत्यकसांसारिक मार्ग मिथ्याभासितकर
वेदान्तसारसे भगवद्भक्तिमार्ग दर्शायाहै

जिसको

भगवद्भक्तजनोंके चित्तोल्लासितार्थ श्रीसर्वैश्वर्य्यसम्पन्न सकलकला
विभूषित श्रीमन्मुंशी नवलकिशोरजी(सी आई ई)के निदेशसे
शहर फ़र्रुख़ाबादनिवासि स्वर्गवासि सर्वविद्याविशारदश्री
पण्डितवरत्रिपाठ्युमादत्तजीने श्रीशंकराचार्य्यजीके कथ-
नानुसार शांकरभाष्यका सारांश लेकरअति मनहरण
तत्त्वाविवेकामृत नामभाषाटीका कर प्रभातकाल
के कमलसरिस प्रफुल्लित करादियाहै

—— ※ ——

## प्रथमबार

स्थान लखनऊ

...छापेखाने में छपा—एप्रिल सन् १८८८ ई० ॥

# विज्ञापनपत्र ॥



प्रकटहो कि यह पुस्तक श्रीमद्भगवद्गीता शास्त्र सम्पूर्ण वेदान्तकासार-भूत जिसको कि पूरण परब्रह्म भक्तानन्दकर श्रीमहाराज कृष्णचन्द्र जी ने निज मुखारविन्द से वर्णनकर अपने परमसखा श्रीअर्जुनजीके हृदय जनित मोहनाशार्थ सबप्रकार अपार संसार निस्तारिक भगवत् पादाब्ज भक्तिमार्ग दृष्टिगोचर कराया है—वही उक्त भगवद्गीता बज्रवत् वेदान्तान्तर्गत जिसको कि अच्छे२ शास्त्रवेत्तार अपनी बुद्धि से पारनहीं पासके तब मन्दबुद्धी जिनको कि केवल देशभाषाही पठन पाठन करनेकी सामर्थ्य है वह कब इसके अन्तराभिप्राय को जानसक्ते हैं—और यह प्रत्यक्षही है कि जबतक किसी पुस्तक अथवा किसी बस्तुका अन्तराभिप्राय अच्छे प्रकार बुद्धिमें न भासितहो तबतक आनन्द क्योंकर मिलै केवल इस कहावतही के समान है कि ( गर्दभोभारवाहकः ) अर्थात् गर्दभ जिस प्रकार अपने पृष्ठिभारको नहीं जानता कि मलयागिरि है या कोई निषिद्ध वस्तु है—केवल भारको जानता है—इस कारण संपूर्ण भारतनिवासी भगवद्भक्त पादाब्ज रसिकजनोंके चित्तानन्दार्थ व बुद्धिबोधार्थ सन्ततधर्म धुरीण सकल कला चातुरीण सर्वविद्याविलासी भगवद्भक्त्यानुरागी श्रीमन्मुन्शीनवलकिशोरजी ने बहुतसा धन व्ययकरके फ़र्रुखाबाद निवासि स्वर्गवासि पण्डित उमादत्तजीसे इसमनोरंजन वेदवेदान्तशास्त्रोपरि पुस्तकको श्रीशंकराचार्य निर्मित भाष्यानुसार संस्कृत से सरल देशभाषा में तिलक रचाय नवलभाष्य आख्यसे प्रभातकालिक कमल सरिस प्रफुल्लित करादिया है कि जिसको केवल भाषामात्रके जाननेवाले पुरुष भी जानसक्ते हैं—पुनः द्वितीय आनन्दीय वार्त्ता यह कि उसीमें श्रीस्वामी शंकराचार्यजी की शांकरभाष्यका तिलक व श्रीआनन्दगिरिकृत तिलक व श्रीधरस्वामिकृत तिलक भी मूलश्लोकों सहित उपस्थित है—निश्चय तो यही है कि यह पुस्तक अद्वितीयही दृष्टिगोचर होगी—तथापि आशा है कि संपूर्ण भगवद्भक्त व विद्याविलासीजन इस पुस्तकको अवलोकनकर इसप्रकार प्रसन्न

होंगे कि यथा—( अन्धमनुष्यहिनैनलाभअरु रंकाहिमिलैकनकमणिखानी ।
तिमियहपुस्तकअवलोकनकरि ह्वैहैंमुदितभक्तजनज्ञानी )

दो॰ शरश्रुतिअंकशशांकशुभ चैत्रपक्षउजियार ।
जगरानीकीकृपासों पुस्तकभईतयार ॥

जिन महाशयोंको पुस्तकावलोकन करनेकी अपेक्षाहो वह—शहर लखनऊ हज़रतगंज व कानपुर छापेखाने मुन्शीनवलकिशोरसे मँगासक्तेहैं ॥

(नवलकि...)

इति ॥

# श्रीमद्भगवच्छङ्करकृतभाष्य भाषा नवलभाष्य आरभ्यते

---

## तत्रादौमङ्गलाचरणम् ॥

सोरठा ॥

सकलगुणनकीखानि सिद्धिसदनकरिवरवदन ॥ द्रवौसोनिजजनजानि उमाशम्भुसुतसुखसदन १ इन्दीवरघनश्याम धनुषबाणकरमेंलिये ॥ करौ सोममउरधाम जनकनन्दिनीसहितविभु २ श्रीहरिमुखशशधारि स्रवतसु भक्तिचकोरवश ॥ पियोसोनरतनुधारि चिदानन्दमयअमियरस ३ प्रथम रह्योगतभेद चिदानन्दसन्दोहप्रभु ॥ पुनिप्रकटेसबवेद जाकेश्वाससमूहते ४ सकललोकसन्तान जिहिकेनाभिसरोजते ॥ नानाधर्मविधान प्रकट्योब्रह्मा वेदमय ५ सोइप्रकट्योभगवान भक्तिविप्रसुरधेनुहित ॥ सदसद्वस्तुनिदान कृष्णसच्चिदानन्दघन ६ करहुअनुग्रहसोइ कृपासिन्धुममकष्टहनि ॥ जड़हु सूरिवरहोइ जिहिकीकृपाकटाक्षते ७ सकलवेदशिरगाइ पार्थवत्सविश्वास मय ॥ कृष्णदुहीहरषाइ परमचतुरगोपालसुत ८ उपजोदुग्धसुबोध भक्ति विरागविवेकयुत ॥ विगतलोभभयक्रोध पियोविमलमतिकामतजि ९ गीता अर्थगभीर व्यक्तकियोशिवरूपधरि ॥ जानैंशुभमतिधीर योगनिरतवेदान्त विद १० शंकरभाष्यअपार कसअवगाहैमोरमति ॥ कहौंस्वमतिअनुसार सुमिरिकृष्णपदकमलको ११ प्रतिपदअर्थविचारि श्रीमतशंकरभाष्यको ॥ करौंसुमतिअनुहारि नरभाषामयललितपद १२ उमादत्तभूदेव ग्रन्थविवेका-मृतरचो ॥ करिप्रणामगुरुदेव निजतोषकहरिजनसुखद १३ जिनप्रेरोचित मोर सहजसुखदहरिचरितमें ॥ मुन्शीनवलकिशोर सोजीवोसम्पतिस-हित १४ देवगिरामेंगूढ़ हरिमतशंकरनेकह्यो ॥ सोजानौंमतिमूढ़ अतिदुर्लभ निधिरंकजिमि १५ असविचारिमनमांहि मुन्शीनवलकिशोरवर ॥ सेवैंस-ज्जनजाहि कह्योभाष्यभाषाकरौ १६ बुधवरकीन्हविचार विनयसहितयह बचनसुनि ॥ होइविश्वउपकार अवशिकरिययहकाजबड़ १७ तातेकरौं सम्हारक्षमौसुजनममसाहसहि ॥ विनवोंबारम्बार कृपाकरौअबसबजन १८ कहँमतिमन्दविलास कहांक्षीरसागरमथन ॥ ममउरहोइहुलास तदपिशम्भु गुरुकृपाबल १९ यद्यपिग्रन्थअनेक निजनिजमतिभाषैंसुकवि ॥ जनैजो विमलविवेक होयसफलअसबुधकहहिं २० बरणतकविसबकोइसरसकवित सुखजनकहैं ॥ बिरलाजानैकोइ सोरसकेवलब्रह्मयह २१ ॥

तिस गीता शास्त्र का संक्षेपसे मुख्य प्रयोजन यह है कि अविद्या सहित अनर्थ रूप संसारकी अत्यन्त निवृत्तिही स्वरूप जिसका ऐसा मोक्षरूप कल्याण सो सम्पूर्ण कर्मोंका त्यागपूर्वक आत्मज्ञाननिष्ठारूप धर्महीसेहोताहै यही सम्पूर्ण गीताके अर्थको लक्ष्यकरकै भगवान्ने अनुगीतामें कहा है कि वोही परम परिपूर्ण धर्महै जो ब्रह्मका जानना और यहभी वहां कहा है कि नतौ वह धर्मयुक्त है और न वह अधर्म युक्तहै औ न उसमें शुभ अशुभहै जो एक आसनपै मौनहो स्थितरहै और कुछ विषय चिन्तन न करे अर्थात् असंप्रज्ञात समाधिमें स्थितरहै और यह भी कहा कि ऐसे सदासमाधिमें स्थितको संन्यास लक्षण ज्ञान होताहै और इस भगवद्गीताके अठारहें अध्याय में सर्व धर्मोंके उपदेशके अनन्तर अर्जुनसे भगवान्ने कहा कि हे अर्जुनतू सब धर्मोंको त्यागकै अर्थात् प्रवृत्त निवृत्ति विहित अविहितादि सबइंद्रियों के धर्मों को त्यागकरकै एक अद्वितीय असंग निर्मल चिदानन्द संदोहरूप जो मैं हूँ तिसीका आश्रयण कर अभेद करकै देख फिर ऐसी भावना से मैं तुझको सबपापोंसे छुड़ादेऊंगा तू मतशोचकर इसकथनसे संसाररूप दुःख की अत्यन्त निवृत्तिहीमें गीताशास्त्रका प्रयोजन सिद्धहुआ और जो गीताजीके तीसरे अध्यायके सहयज्ञाःप्रजास्सृष्ट्वा इत्यादि दशमश्लोकसे लेकर ऐश्वर्यादि प्राप्तिकेलिये (प्रवृत्ति लक्षण धर्म) प्रवृत्ति है स्वरूप जिसकाऐसा धर्म वर्णआश्रमोंका आश्रयकर विधान कियागया सो देवादि स्थानकी प्राप्ति में यद्यपि कारणभूत है तौ भी वही धर्म ईश्वरार्पण बुद्धिसे फलकी चाहना छोड़कै जब कियाजाय तौ अन्तःकरणकी शुद्धिको उत्पन्नकर शुद्धान्तःकरण पुरुष को ज्ञाननिष्ठाकी योग्यताप्राप्तिद्वारा ज्ञानकी उत्पत्तिमें कारणता को प्राप्तहो मोक्षकारणता को भी प्राप्तहोताहै अर्थात् मोक्षका हेतुभी होता है फिर इसीतात्पर्यको मनमें कर कृष्णभगवान् भी पञ्चमाध्यायमें कहैंगे कि ब्रह्ममें कर्मोंको समर्पणकर फलाभिसंधि रहित जो कर्म करताहै सो लिप्तनहीं होताहै और यहभीकहा कि चित्त औइन्द्रियोंको जीतकै कर्मकरते हैं और यहकहा कि योगीजन आसक्तिको त्यागकै अन्तःकरणकी शुद्धिके लिये कर्मकरते हैं इनप्रमाणोंसे यह निश्चितहुआ कि प्रवृत्तकर्म भी फलाभिसन्धिरहित ईश्वरार्पण बुद्धिसे कियाहुआ अन्तःकरण शुद्धिद्वारा मोक्षसाधक होताहै इसप्रकार दोनोंतरह का धर्म मोक्षमें कारणभूत है औवासुदेव शब्दसे कहा परब्रह्म इसगीता शास्त्रमें प्रतिपादन कियागया है इस अर्थको प्रकटकरता हुआ गीताशास्त्र विषय प्रयोजन अधिकारी सम्बन्धयह चारि प्रबन्धकरके युक्तशोभित होरहाहै तिसमें विषय तौ परमात्माहै और तिसका जाननाही प्रयोजनहै और जाननेकी इच्छा करनेवालाही अधिकारी है औपरमात्मासे औगीताशास्त्रसे प्रतिपाद्य प्रतिपादक भावसंबन्ध है अर्थात् गीताशास्त्र प्रतिपादकहै औपरमात्मा प्रतिपाद्यहै औजिस हेतुसे गीताके जाननेसे सकल पुरुषार्थ की सिद्धिहोती है इसकारणसे इसकेव्या

स्थानमें यत्नकिया जाताहै तहां धृतराष्ट्र उवाच औ धर्मक्षेत्रेइत्यादि श्लोकसे लेके पाहिला अध्याय और दूसरे अध्यायके दशश्लोकतक ग्रन्थका व्याख्यान अर्थात् उसका भाष्यरूप अपना टीका श्रीशंकराचार्य जीने सीधा जानके प्रतिश्लोक नहीं किया है उसका तात्पर्यमात्र कुछ कहा सो आगे द्वितीयाध्यायके भाष्य भाषानुवादमें लिखाजावैगा औप्रथमाध्याय का टीका आनन्दगिरि जीने औ श्रीधरस्वामीआदि आचार्य्योंने जैसे संस्कृत भाषामें कियाहै तिसका अनुवाद मनुज भाषामें मैं मूलग्रन्थका उपयोगी यथामति करताहूं और द्वितीयाध्यायके, ग्यारहवें अशोच्यानन्व शोचस्त्वम् इत्यादि श्लोकसे जबभाष्यका प्रारम्भहोगा तौ उसका अनुवाद लिखा जावैगा औउसश्लोकके व्याख्यान भूत भाष्यके प्रथमभाग मेंभी भाष्यकारने गीताका प्रयोजन विस्तारसे अपने भाष्यमें लिखाहै तिसका अनुवाद द्वितीयाध्याय की भूमिकामें लिखाजायगा ॥

## विज्ञापन ॥

सकल निगम पुराणस्मृति सांख्यादि शास्त्रसारभूत परमरहस्यगीताशास्त्रका सर्वविद्यानिधान सौशील्यविनयोदार्य सत्यसंगर शौर्यादि शुभगुणसंपन्न नरावतार महानुभाव अर्जुनको परमअधिकारी जानके ब्रह्मादि देवनकर वन्दित पादपीठ सर्वज्ञ अनन्तशक्ति परमदयालु श्रीकृष्णभगवान् ने उपदेशकिया तिसगीता शास्त्रका अपनी अपनी मतिके अनुसार अनेक टीकाकारोंने अर्थकिया अर्थात् किसीने तौ अर्जुन को अपने क्षत्रियधर्म में प्रवृत्तिकरानेकेलिये प्रधानतासे भगवान् ने वर्णाश्रम धर्महीका उपदेश कियाहै इससे कर्मकाण्डमें गीताका तात्पर्य है ऐसा वर्णनकिया और किसी ने तो उपासना काण्डमें अर्थात् परमेश्वरकी भक्तिहीमेंसब गीताशास्त्रका तात्पर्य्य वर्णन किया और किसीने ज्ञानकाण्डमें सबगीताका तात्पर्य्य है ऐसा कहा क्योंकि बिनाज्ञानके मोहके निवृत्ति होनहीं सक्ती और किसीने तोज्ञान औ कर्मदोनों मिलेहुयेमें गीताशास्त्र का तात्पर्यकहा क्योंकि बीच बीचमें बारम्बार भगवान्होंने कर्मका भी उपदेशकिया और भक्तिकाण्ड तो दोनोंका उपकारक है इससे कर्म सहित ज्ञानके उपदेशमें सब गीताशास्त्र का तात्पर्य्य समुच्चयवादियोंनेकहा तो इसप्रकार टीकाकारोंकी मतिकी विषमतासे परस्पर विरोधहोने से भगवान्का आशय कौन अर्थ में है यह निश्चयजब न हुआ और बिना निश्चयके जीवोंका कल्याण नहीं संभव होता और जो वेदोंके देखनेसे कोई संदेहको निवृत्तकरै तो तात्पर्यसहित सबवेदोंके अर्थको अल्पज्ञमनुष्य कैसे जानसक्ताहै और जिसमति की विषमतासे मतवादियोंने गीता शास्त्रका विरुद्ध अर्थ प्रतिपादन किया वेपुरुष श्रुतियोंका भी विरुद्ध अर्थकल्पनाकरैं तो कैसे निर्णय होसक्ताहै ऐसेअनर्थ को देखके सकल विद्याओं के कारण श्रीमहादेवजी शंकराचार्य्यका रूप

धारण करके प्रथम तो सबवेदोंके उपनिषदोंका अनेक मतवादियोंने विरुद्ध अर्थकिया था उसके सम्हारनेको उपनिषदों के ऊपर भाष्य निर्माण करके सिद्धान्त स्थापन किया फिर इसीप्रकार ब्रह्मसूत्रोंका भाष्यभी निर्माणकर वेद विरोधियोंके मतको खण्डनकरके सिद्धान्त स्थापन किया फिर सब उपनिषदोंका और ब्रह्मसूत्रोंकासार और साक्षात् श्रीपद्मनाभ कृष्णभगवान् के मुखसे प्रकटहुआ जो गीताशास्त्र तिसका भाष्य निर्माणकरतेहुये जिस भाष्यमें अनेकमतवादियों के वेदादि विरुद्धमतको अनेक श्रुतिस्मृतियों के प्रमाणोंकरके और युक्तियोंसे खण्डनकरके जैसा कुछ भगवान्को अभिमत सिद्धान्तथा सो स्थापनकिया जिसआशयको जानके वैसाही आचरणकरता हुआ भक्तसब संसारके दुःखोंसे छूटके शीघ्रही परमानन्दको प्राप्त होताहै अर्थात् गीताशास्त्रका वैसाफलनहीं है जोदेहपातके अनन्तरही जिसका सुखहोय किन्तु इसको जानतेही ऐसा अपूर्वहृदय में आनन्द होता है जिसके आगे सांसारिकराज्यादि सुखभीतुच्छ मालूम पड़तेहैं परन्तुयहगीताशास्त्रका अतिरहस्य आनन्दरूपी अमृत शंकरभाष्यही के यथावत् जाननेंसे प्राप्तहोताहै क्योंकि और टीकाओंके देखनेसे सबसंदेह निवृत्तहोते नहीं और जबतक संदेह है तबतक चित्तकी शान्ति नहीं और विना चित्तकी शान्ति सुखनहीं होता परन्तु यह शंकरभाष्यभी संस्कृतग्रन्थोंमें अतिगम्भीर होनेसे बहुतकठिनहै अर्थात् इसका अर्थहरएक पण्डितभी नहीं कहिसक्ता जिसका वेदान्तशास्त्रमें पूर्णप्रवेश होय वहजान सक्ताथा तब श्रीआनन्दगिरिजीने बड़ी दयालुता करके इस आनन्दके प्रकटकरनेको शंकरभाष्यका टीकाकिया तबसे अनेक पण्डितलोग इसशंकरभाष्यके आनन्द के जाननेको समर्थहुये तोभी जेसाधारण पंडितहैं अर्थात् व्याकरण न्यायमीमांसादिकोंमें जिनका प्रवेश नहीं वे आनन्दगिरिजी के अक्षरार्थ के जाननेकी असमर्थतासे इसआनन्दको यथावत् प्राप्त न हुये और जिन्होंका संस्कृत विद्यामें प्रवेशही नहीं है अर्थात् नागरी मात्रही जानतेहैं उनको तो यह आनन्द अत्यन्त दुर्लभहुआ अर्थात् किसी प्रकारसे जाननेकी संभावनानहीं देखपड़ी तो परम बुद्धिके सागर मुन्शी नवलकिशोर साहिबने अल्पबोधवाले मनुष्योंको भी इस अतिदुर्लभ शंकराचार्य्य जी के सिद्धान्तके जानने से गीताशास्त्र के आनन्द को प्रकटकरने के लिये बैकुण्ठवासि शहरफ़र्रुखाबाद निवासि पंडित उमादत्त जीसे कहा कि जो आप इस शंकरभाष्यका अतिललित सरल मनुष्य भाषामें अनुवाद अर्थात् तर्जुमाकरैं तो बहुत मनुष्योंका कल्याण होने से बड़ाउपकार होय यहसुनिके उक्तपण्डितजी श्रीशंकरभाष्य का प्रतिपद सरल मनुष्य भाषामें अनुवाद करतेहुये और इस शंकरभाष्य में जो जो स्थल अतिगूढ़रहे तिनको पर्यायशब्दों करके अर्थात् उनशब्दोंके अर्थके कहनेवाले और लेभाषामें प्रसिद्धशब्द हैं तिन्होंकरके अर्थविशद किया प्रायःऐसी जगहपर अर्थात्

और नाम ऐसापद आदिमें लिखके उसगंभीर अर्थको खोला है इस से कोई पुनरुक्ति न जानै और तिसपैभी जहां अच्छीतरह अर्थ नहीं विशद हुआहै तहां उस शंकरभाष्यके तर्जुमासे पृथक्नोट लिखागया है उसमें और ग्रन्थोंके प्रमाणोंसे और युक्तियोंसे उसभाष्यके आशयको और मूलभगवद्गीताके आशयको भी प्रकटकिया है परन्तु वहां * इस प्रकारके चिह्न प्रायःलिखेगये हैं कहीं बहुत आशय लिखाहै तहांनोटशब्द करकेही चिह्नितकियाहै और जिसजिस जगहपर भाष्यमें शास्त्रार्थकी रीतिसे बहुत सफ़ों में एकही श्लोकके ऊपरखण्डन मण्डनकरके सिद्धान्त स्थापन कियाहै वहां भाषानुवादमें भी उसीरीतिसे वादी और प्रतिवादियों के पूर्वपक्ष और उत्तरपक्ष विस्तार पूर्वक लिखेगये हैं जिससे सबमहाशयोंको भाष्यकारके बचनामृतोंका अर्थ और सिद्धान्त विदितहोवे अर्थात् जैसे समुच्चयवाद और सांख्य और वौद्ध और वैशेषिक और मीमांसक इनके मतोंका जिसजिस स्थलपै भाष्यकारने खण्डन मण्डनादि करके सिद्धान्त स्थापन किया है वहांवहां हमने भी भाषामें उसीरीतिसे अर्थ खोलाहै क्योंकि बिनाबहसके सिद्धान्त निकल नहीं सक्ताहै और जहांजहां भाष्यकारने श्रुतिऔर स्मृति और पुराणोंके प्रमाणरूप वचन लिखेहैं तहां तहां भाषानुबादमें भी प्रथम संस्कृतमें उनको लिखके फिर उसीके आगे भाषामें उनका अर्थ लिखा है परन्तु जहां अत्यन्त आवश्यकता देखीगईहै तहां इसरीतिसे प्रमाण लिखे हैं और कहीं भाषानुबादही में अर्थद्वारा प्रमाण लिखेहैं ऐसा कोई प्रमाण नहीं जिसके अर्थका भाषा में अनुवाद न होय और सबक्रम भाष्यके अर्थके लिखनेकी प्रतिज्ञासे कहीं इबारातकी रीति इसग्रन्थमें नहींहै क्योंकि इबारत में पुनरुक्ति नहीं होती है इसग्रन्थमें जहांकहीं पुनरुक्तिहोगी सो सबभाष्यके अनुरोधसेही होगी इसका मुख्य प्रयोजन यह है कि जो कोई महात्मा वेदान्तशास्त्रका जाननेवाला इसग्रन्थको देखके यह न कहै कि कोई अर्थभाष्य का इस ग्रन्थमें छूटिगया है अथवा संस्कृत में तो अर्थ और होय और भाषामें और है और प्रशंसनीय वोही अनुवाद होता है जो कहीं मूलसे विरुद्ध नहोय परन्तुतोभी सब महाशय पुरुषों को आनंद के लिये इसकी इबारत में भी दृष्टि की गई अर्थात् बहुत साफ़कर स्पष्ट ऐसा लिखागयाहै जिसमें स्वल्पबोध वालोंकोभी इसपरमानन्दकी प्राप्ति होय और जो कहीं संस्कृत वेदान्तशब्द और शास्त्रार्थ विषयके शब्द ऐसे ही भाष्यमें आपड़े हैं जिन्हों का मतलब ठेठ भाषामें नहीं निकलसक्ताहै उन्होंके अर्थके जनानेके लिये जे सलिल संस्कृतपद इस भाषानुवाद में लिखेगये हैं तिन्होंका अर्थप्रायः ऐसासीधा है कि भाषाव्याकरण पढ़नेवाले भी जानसक्ते हैं तिसपै भी कोई नहीं समुझपड़े तो उसका संकेत जिसने गुरूके मुखसे वेदान्तशास्त्र जानाहोय उससे जानना चाहिये क्योंकि वेदान्तशास्त्र चाहै तैसा कोई भाषामें सीधाकरके लिखै परन्तु यह ऐसा

क्लिष्टहै कि महात्मालोगों से पूंछहीसे संकेत विदितहोता है इसीसे श्रुति में भी ऐसाकहा है ब्रह्मविद्या गुरुमुखसे सुनीहुईहीं फलदायक होती है ॥ इससे जिन्होंने थोड़ाभी वेदान्त गुरुमुखसे जाना है और भाष्यके आशय के जाननेकी अभिलाषा है और संस्कृतभाष्यके जाननेकी शक्ति भी नहीं है तिन्होंको यह अत्यन्त आनन्ददायक होगा ॥

( पण्डित उमादत्त शास्त्री )






# श्रीमद्भगवद्गीतासटीक॥

## धृतराष्ट्र उवाच।

धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे समवेता युयुत्सवः।
मामकाः पाण्डवाश्चैव किमकुर्वत संजय॥ १॥

### आनन्दगिरिकृतटीका।

तत्रैवमक्षरयोजना धृतराष्ट्र उवाचेति धृतराष्ट्रो हि प्रज्ञाचक्षुर्बाह्यचक्षुरभावाद्बाह्यमर्थं प्रत्यक्षयितुमनीशः सन्नभ्यासवर्त्तिनं सञ्जयमात्मनो हितोपदेष्टारं पृच्छति धर्मक्षेत्र इति धर्मस्य तद्वृद्धेश्च क्षेत्रे समभिवृद्धिकारणं यदुच्यतेकुरुक्षेत्रमिति तत्र समवेताः संगता युयुत्सवोयोद्धुकामास्ते च केचिन्मदीयाः दुर्य्योधनप्रभृतयः पाण्डवाश्चापरे युधिष्ठिरादय स्तच सर्वेयुद्धभूमौ संगताः भूत्वा किं अकुर्वत कृतवन्तः॥ १॥

### स्वामिकृतटीका।

धृतराष्ट्र उवाच धर्मक्षेत्र इत्यादि भोः संजय धर्मभूमौ कुरुक्षेत्रे धर्मक्षेत्रइतिकुरुक्षेत्रविशेषणम् एषामादिपुरुषः कश्चित् कुरुनामा बभूव तस्य कुरोर्धर्मस्थाने मामकामत्पुत्राःपाण्डुपुत्राश्च युयुत्सवो योद्धुमिच्छन्तः समवेता मिलिताः सन्तःकिमकुर्वत किंकृतवंतः १॥

### नवलभाष्य।

तहां श्रीमन्महाभारतमें जब कौरव पाण्डवोंके युद्धका निश्चयहुआतौ धृतराष्ट्र ने व्यासजी से यह प्रार्थनाकी कि हे भगवन् सबयुद्ध मैं प्रत्यक्षदेखा चाहताहूं सो ऐसी कृपाकीजिये जो अन्धभी मैं सब नित्य नित्य का हाल जानों तब व्यासजीने कहा कि हे पुत्र इससंजयको मैं दिव्यदृष्टि देताहूं तिसके प्रभावसे यहसञ्जय तुम्हारे समीपबैठेही जोकुछ हालयुद्धकाप्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष हुआकरैगा अर्थात् जिसको युद्धके मनुष्यभी सबनहीं जानसकैंगे तिस सबहालको यहांसेही देखके तुमसे सब कहाकरैगा इसव्यासजीके वरदानसे दिव्यदृष्टिको प्राप्तजोसंजय तिससे धृतराष्ट्रराजा पूंछताहै कि हे सं-

जय धर्मक्षेत्र + धर्मका क्षेत्र अर्थात् खेत ऐसा जोप्रसिद्ध कुरुक्षेत्र तीर्थ तिसमें युद्धकी इच्छासे इकट्ठे हुये जेमेरे पुत्र दुर्योधनादि और पांडुकेपुत्रजे युधिष्ठिरादि तेसब क्याकरते हुये सोकहिये ॥ १ ॥

## संजय उवाच ।

दृष्ट्वा तु पाण्डवानीकं व्यूढं दुर्योधनस्तदा ।
आचार्यमुपसंगम्य राजा वचनमब्रवीत् ॥ २ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका ।

किमस्मदीयं प्रबलं बलं प्रतिलभ्य धीरपुरुषैर्भीष्मादिभिरधिष्ठितं परेषां भयमाविर्भूत् यद्वा पचद्वयहिंसानिमित्ताधर्मभयमासीद्येन एते युद्धादुपरमेरन्निति एवं पुत्रपरवशस्य पुत्रस्नेहाभिनिविष्टस्य धृतराष्ट्रस्यप्रश्ने सञ्जयस्य प्रतिवचनं दृष्ट्वे त्यादि पाण्डवानां भयप्रसंगो नास्तीत्येतत् तुशब्देन द्योत्यते प्रत्युत दुर्य्योधनस्यैव राज्ञो भयं प्रभूतं प्रादुर्बभूव पाण्डवानां पाण्डुसुतानां युधिष्ठिरादीनामनीकं सैन्यं धृष्टद्युम्नादिभिरतिधृष्टैर्व्यूहाधिष्ठितं दृष्ट्वा प्रत्यचेण प्रतीत्य त्रस्तहृदयो दुर्य्योधनो राजा तदा तस्यां संग्रामोद्योगावस्थायामाचार्यं द्रोणनामानमात्मनः शिचितारं रचितारञ्च श्लाघयन्नुपसंगम्य तदीयं समीपं बिनयेन प्राप्य भयोद्विग्नहृदयत्वेऽपि तेजस्वित्वादेव वचनमर्थसहितं वाक्यमुक्तवानित्यर्थः ॥ २ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

संजयउवाच दृष्ट्वेत्यादि पाण्डवानामनीकं सैन्यं व्यूढं व्यूहरचनयाऽधिष्ठितं दृष्ट्वा द्रोणाचार्य्यसमीपं गत्वा राजा दुर्योधनो वक्ष्यमाणं वचनमुवाच ॥ २ ॥

## नवलभाष्य ।

अब संजय कहता है कि हे राजन् जबदोनों तरफ सेना युद्धको तैयार हुई उस समयमें राजादुर्योधन व्यूहरचनासे* खड़ीहुई पांडवोंकी सेनाको देखके द्रोणाचार्य के समीप जाके यहबचन कहताहुआ २ ॥

पश्यैतां पाण्डुपुत्राणामाचार्य्य महतीं चमूम् ।
व्यूढां द्रुपदपुत्रेण तव शिष्येण धीमता ॥ ३ ॥

---

+ धर्मक्षेत्र कहनेका यह आशय कि यहकुरुराजाका क्षेत्र धर्मका क्षेत्र है इस से मेरे पुत्रधर्ममें बुद्धिकर राज्यबांटिके कहीयुद्ध से निवृत्त तौनहींहोगये औ मामकशब्दकाअर्थ यहहै कि जोमेराहोय तो मामक कहने से पांडवोंका ग्रहणहोहीजाता क्योंकि पाण्डव भ ईके बेटेहोनेसे धृतराष्ट्रहीके संबन्धीहुये फिरपाण्डवों को जुदाकहने से पाण्डवोंमें धृतराष्ट्रके ममत्वका अभाव सूचन किया ॥ १ ॥

* और व्यूहरचना उसे कहते हैं किजो कवायदकी रीतिसे सेनाको ऐसा जमाया जावे जिसमें विना अफ़सरके हुक्म न कोई बाहर का भीतर जानेपावे औ न भीतरका बाहर जासके ॥ २ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

तदेव वचनमुदाहरति पश्येति एतामस्मदभ्यासे महापुरुषानपि भवत्प्रमुखानपरिगणय्य भयनैरशून्यामवस्थितां चमूमिमां सेनां पाण्डुपुत्रैर्युधिष्ठिरादिभिरानीतां महतीमनेकाक्षौहिणीसहितामक्षोभ्यां पश्येताचार्य्यं दुर्योधनो नियुक्तनियोगद्वारा च तस्मिन् परेषामवज्ञां विज्ञापयत् क्रोधातिरेकमुत्पादयितुमुत्सहते परकीयसेनायावैशिष्ट्याभिधानद्वारा परापरपक्षेऽपि त्वदीयमेव बलमिति सूचयन्नाचार्य्यस्य तन्निरसनं सुकरमिति मन्वानः सन्नाह व्यूढामिति राज्ञो द्रुपदस्य पुत्रस्तव शिष्यो धृष्टद्युम्नो लोके ख्यातिमुपगतः स्वयञ्च शस्त्रास्त्रविद्यासम्पन्नो महामहिमः तेन व्यूहमापाद्याधिष्ठितामिमाञ्चमूं किमिति न प्रतिपद्यसे किमिति वा न मृष्यसीत्यर्थः ॥ ३ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

तदेव वचनमाह पश्यैतामित्यादि नवभिःश्लोकैः पश्यैतादि हेआचार्य्य ! पाण्डवानां महतीं विततां चमूंसेनां पश्यतवशिष्येणद्रुपदपुत्रेण धृष्टद्युम्नेनव्यूहरचनयाऽधिष्ठिताम् ॥३॥

## नवलभाष्य ।

अबजो बचन दुर्योधनकहताहुआ उसीको कहतेहैं कि हेआचार्य्य शस्त्र अस्त्र विद्यामें बड़ा बुद्धिमान् औ आपका शिष्य जो राजा द्रुपदकापुत्र धृष्टद्युम्न तिसने व्यूह रचनाकरके स्थापनकीहुई जोपांडवोंकी बड़ीभारी सेना अर्थात् बहुत अक्षौहिणी जिसमें ऐसी जो सेना तिसको देखिये अब यहां दुर्योधन ने आपका शिष्यजो धृष्टद्युम्न तिसने यहसेना स्थापन करीहै इसके कहनेसे द्रोणाचार्य्यजी को क्रोधउत्पत्ति कराना सूचन किया कि जिससे द्रोणाचार्य यहजानै कि देखो मेरा शिष्य धृष्टद्युम्न मेरे मारनेके उद्योगसे ऐसीसेनाको स्थापन करता हुआ ॥ ३ ॥

**अत्र शूरा महेष्वासा भीमार्जुनसमा युधि ।**
**युयुधानो विराटश्च द्रुपदश्च महारथः ॥ ४ ॥**

## आनंदगिरिकृतटीका ।

अन्येऽपि प्रतिपक्षे पराक्रमभाजो बहवः सन्तीत्यनुपेक्षणीयत्वं परपक्षस्य विवक्षयन्नाह अत्रेति तस्यां हि प्रतिपक्षभूतायां सेनायां शूराः स्वयमभीरवः शस्त्रास्त्रकुशलाः भीमार्जुनाभ्यां सर्वसम्प्रतिपन्नवीर्याभ्यां तुल्याः युद्धभूमावुपलभन्ते तेषां युद्धशौण्डीर्यं विशदीकर्तुं विशिनष्टि महेष्वासा इतिइषुरस्यतेऽस्मिन्निति व्युत्पत्त्या धनुस्तदुच्यतेतच्च महदन्यैरप्रधृष्यंतद्दृश्यते येषान्तेराजानस्तथाविवक्षन्ते यानेवपरसेनामध्यमध्यासीनानुपरपक्षानुरागिणो राज्ञोविज्ञापयति युयुधान इत्यादिना सौभद्रो द्रौपदेयाश्चेत्यन्तेन ॥ ४ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

अत्रेत्यादि अत्रास्यां चम्वां इषवोबाणा अस्यन्ते क्षिप्यन्ते एभिरिति इष्वासा धनूंषि महान्त इष्वासा येषान्ते महेष्वासाः भीमार्जुनौ तावदत्रातिप्रसिद्धौ योद्धारौ ताभ्यां समाः शूराः सन्ति तानेव नामभिर्निर्दिशति युयुधान इति युयुधानः सात्यकिः ॥ ४ ॥

## नवलभाष्य।

औ हे आचार्य्य इसपाण्डवों की सेनामें बीरता में बड़ेप्रसिद्ध जोभीम अर्जुन तिनके समान और बड़ेबड़े हैं धनुष जिन्होंके ऐसेशूर हैं तिन्हों में प्रथमतो युयुधान अर्थात् सात्यकिहै औ राजाबिराटहै औ महारथी राजा द्रुपदहै ॥ ४ ॥

धृष्टकेतुश्चेकितानः काशिराजश्च वीर्यवान् ।
पुरुजित् कुन्तिभोजश्च शैब्यश्च नरपुंगवः ॥ ५ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

किञ्च धृष्टकेतुरिति स्पष्टम् ॥ ५ ॥

## स्वामिकृतटीका।

किंचधृष्टकेतुरिति चेकितानो नाम एको राजा नरपुंगवः नरश्रेष्ठः शैब्यः ॥ ५ ॥

## नवलभाष्य।

और राजाधृष्टकेतुहै औ राजाचेकितानहै औ बड़ापराक्रमी काशिदेशका राजाहै औ पुरुजित्राजाहै औ राजाकुन्तिभोजहै औ मनुष्योंमें श्रेष्ठ राजा शैब्य है ॥ ५ ॥

युधामन्युश्च विक्रान्त उत्तमौजाश्च वीर्यवान् ।
सौभद्रो द्रौपदेयाश्च सर्वएव महारथाः ॥ ६ × ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

तेषां सर्वेषामपि महाबलपराक्रमभाक्त्वादनुपेक्ष्यत्वं पुनर्विवक्षति सर्व एवेति ॥ ६ ॥

## स्वामिकृतटीका।

युधामन्युरिति विक्रांतो युधामन्युर्नामिकः सौभद्रोऽभिमन्युः द्रौपदेया द्रौपद्यांपंचभ्यो युधिष्ठिरादिभ्यो जाताः पुत्राः प्रतिविन्दादयः(पंचमहारथादीनांलक्षणं) एको दशसहस्राणि योधयेद्यस्तु धन्विनाम् । शस्त्रशास्त्रप्रवीणश्च महारथ इति स्मृतः ॥ अमितान् योधयेद्यस्तु सम्प्रोक्तोतिरथस्तुसः । रथी चैकेन यो योद्धा तन्न्यूनोर्द्धरथस्तु सः ॥ ६ ॥

## नवलभाष्य।

औ पराक्रमयुक्त राजायुधामन्युहै औ बड़ापराक्रमी उत्तमौजानाम राजा है औ सुभद्राकापुत्र अभिमन्युहै इतनेसब पाण्डवोंकीसेनामें महारथीहैं॥६॥

---

× एकोदशसहस्राणि योधयेद्यस्तु धन्विनाम् । शस्त्रशास्त्रप्रवीणश्च महारथइतिस्मृतः १ अमितान्योधयेद्यस्तु संप्रोक्तोतिरथस्तु सः । रथी चैकेनयोयोद्धा तन्न्यूनोर्द्ध रथस्तुसइति २ अर्थ ॥ जोएकदश हजार धनुर्धारियोंके साथ युद्धकरसकै औ शस्त्र शास्त्रमें प्रवीणहोय सो महारथी कहाता है औ जो असंख्य योधों के संग अकेला युद्ध करसकै सो अतिरथ कहाता है औ जो एकहीके साथ युद्धकरसकै सो रथी कहाताहै औ जो एककेसाथभी युद्ध न करसके वह अर्द्धरथ कहाता है २ ॥

अस्माकन्तु विशिष्टा ये तान्निबोध द्विजोत्तम ।
नायका मम सैन्यस्य संज्ञार्थं तान् ब्रवीमि ते ॥ ७ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

यद्येवं परकीयं बलमतिप्रभूतं प्रतीत्यातिभीतवदभिदधासि हन्त सन्धिरेव परीरिप्स्यतामलं विग्रहाग्रहेणेत्याचार्याभिप्रायमाशंक्य ब्रवीति अस्माकमिति तुशब्देनान्तरुत्पन्नमपि स्वकीयं भयं तिरोदधानो धृष्टतामात्मनोद्योतयति ये खल्वस्मत्पक्षे व्यवस्थिताः सर्वेभ्यः समुत्कर्षजुषस्तान्मयोच्यमानान्निबोध निश्चयेन मद्वचनादवधारयेत्यर्थः यद्यपि त्वमेव त्रैवर्णिकेषु त्रैविद्यवृद्धेषु प्रधानत्वात् प्रतिपत्तुं प्रभवसि तथापि मदीयसैन्यस्य ये मुख्यास्तानहन्ते तुभ्यं संज्ञार्थमसङ्ख्येषु तेषु मध्ये कतिचिन्नामभिर्गृहीत्वा परिशिष्टानुपलक्षयितुं विज्ञापनंकरोमिनत्वज्ञातंकिञ्चित् तवज्ञापयामीतिमत्वाहद्विजोत्तमेति ॥७॥

## स्वामिकृतटीका ।

अस्माकमिति निबोध बुद्ध्यस्व नायका नेतारः संज्ञार्थं सम्यक्ज्ञानार्थं मित्यर्थः ॥ ७ ॥

## नवलभाष्य ।

औ हे ब्राह्मणोंमें श्रेष्ठआचार्य्य अबमें जिन्होंको अधिक समझरहाहौं ऐसे जे मेरी सेनाके मालिक श्रेष्ठयोधाहैं तिनको मैं आपको यादकरानेके लिये कहताहूं सो सुनिये ॥ ७ ॥

भवान् भीष्मश्च कर्णश्च कृपश्च समितिंजयः ।
अश्वत्थामा विकर्णश्च सौमदत्तिर्जयद्रथः ॥ ८ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

तानेव स्वसेनानिविष्टान् पुरुषधौरेयानात्मीयभयपरिहारार्थं परिगणयति भवानित्यादिना ॥ ८ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

तानेवाह भवानिति द्वाभ्यां भवान् द्रोणाचार्य्यः समितिं संग्रामं जयतीति तथासौमदत्तिः सोमदत्तस्य पुत्रो भूरिश्रवाः ॥ ८ ॥

## नवलभाष्य ।

तिन्होंमें प्रथमतो आपही हैं फिर भीष्मपितामहजी हैं औ कर्ण हैं औ संग्रामके जीतनेवाले कृपाचार्य्य हैं औ अश्वत्थामा औ विकर्ण औ सोमदत्त कापुत्र भूरिश्रवा येसब मेरी सेनामें महारथीहैं ॥ ८ ॥

अन्येच बहवः शूरा मदर्थे त्यक्तजीविताः ।
नानाशस्त्रप्रहरणाः सर्वे युद्धविशारदाः ॥ ९ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका ।

द्रोणादिपरिगणनं स्वपरिशिष्टपरिसंख्यार्थंत्वं व्यावर्तयति अन्येचेति सर्वेऽपि भवन्त

मारभ्य मदीयपृतनायां प्रविष्टाः स्वजीवितादपि मह्यं स्पृहयन्तीत्याह मदर्थे इति यत् तु तेषां शूरत्वमुक्तं तदिदानीं विशदयति नानेति नानाविधान्यनेकप्रकाराणि शस्त्राण्यायुधानि प्रहरणानि प्रहरणसाधनानि येषान्ते तथा बहुयुधायुधसम्पन्नावपि तत्प्रयोगे नैपुण्याभावे तद्वैफल्यमिति चेन्नेत्याह सर्वे इति ॥ ९ ॥

## स्वामिकृतटीका।

मदर्थे मत्प्रयोजनार्थं जीवितं त्यक्तुमध्यवसिता इत्यर्थः नाना अनेकानि शस्त्राणि प्रहरणसाधनानि येषान्ते युद्धे विशारदा निपुणाः ॥ ९ ॥

## नवलभाष्य।

औ इनसबोंके सिवाय और भी मेरी सेना में ऐसे २ शूर हैं ये मेरे अर्थ अपने २ जीवनकी आशाको त्यागके प्राप्तहुये हैं औ अनेकप्रकारके चलाने योग्य जिनके पास शस्त्रहैं औ युद्धकरनेमें भी बड़े कुशल हैं ॥ ९ ॥

**अपर्याप्तं तदस्माकं बलं भीष्माभिरक्षितम्।**
**पर्याप्तं त्विदमेतेषां बलं भीमाभिरक्षितम् ॥ १० ॥**

## आनंदगिरिकृतटीका।

राजा पुनरपि स्वकीयभयाभावे हेत्वन्तरमाचार्यं प्रत्यावेदयति अपर्याप्तमिति अस्माकं खल्विदमेकादशसंख्यकाक्षौहिणीपरिगणितमपरिमितं बलं भीष्मेण च प्रथितमहामहिम्ना सूक्ष्मबुद्धिना सर्वतोरक्षितं पर्याप्तं परेषां पुनस्तदल्पसप्तसंख्यकाक्षौहिणी परिमितबलं भीमेन च चपलबुद्धिना कुशलताविकलेन परिपालितमपर्याप्तमस्माकमभिभवितुमसमर्थमित्यर्थः अथवा तदिदमस्माकं बलं भीष्माधिष्ठितमपर्याप्तमपरिमितमधृष्यमक्षोभ्यमेतेषां पाण्डवानां बलं भीमेनाभिरक्षितं पर्याप्तं परिमितं सोढुं शक्यमित्यर्थः अथवा तत् पाण्डवानां बलमपर्याप्तं नालमस्माकमस्मभ्यं भीष्माभिरक्षितं भीष्मोभिरक्षितोऽस्मै परबलनिवृत्त्यर्थमिति तदेव तथोच्यते इदं पुनरस्मदीयं बलमेतेषां पाण्डवानां पर्याप्तंपरिभवे समर्थं भीमाभिरक्षितं भीमोदुर्बलहृदयो यस्मादस्मै परबलनिवृत्त्यर्थमभिरक्षितः तस्मादस्माकं न किञ्चिदपि भयकारणमस्तीत्यर्थः ॥ १० ॥

## स्वामिकृतटीका।

ततः किमत आह अपर्याप्तमित्यादि तत्तथाभूतैर्वीरैर्युक्तमपि भीष्मेणाभिरक्षितमपि अस्माकं बलं सैन्यं अपर्याप्तं तैस्सहयोद्धुमसमर्थं भातिइदन्त्वेतेषां पांडवानां बलं भीमाभिरक्षितं सैन्यं पर्याप्तं समर्थं भाति ॥ १० ॥

## नवलभाष्य।

और हे आचार्य्य सकलविद्यानिधान भीष्मपितामह करके सबप्रकारसे रक्षित औ पूर्वोक्त महारथियों करकेयुक्त हमारी भी सेनाहै सो इनपाण्डवों की सेनासे युद्धकरनेको असमर्थके सदृश प्रतीत होतीहै अर्थात् जानीजाती है और भीमसेनकरके चारोंतरफसे रक्षाको प्राप्त जोयह पाण्डवोंकी सेना है सो हमारी सेनासे युद्धकरनेको समर्थ मालूम पड़तीहै अर्थात् पाण्डवों

की थोड़ीभी सेनाहै परन्तु ऐसी उत्साहयुक्त मुझको विदितहोती है कि हमारी सेनाको जीतलेवेगी इसश्लोकका यहअर्थ श्रीधरस्वामीके संस्कृतटीका के अनुरोधसे लिखागया ॥ औ आनन्दगिरिजीकिटीकामें तो इससे विपरीत अर्थ कियाहै सोभी लिखतेहैं किहे आचार्य्य सूक्ष्मबुद्धि बड़ेमहात्मा भीष्म पितामहसे सबप्रकारकरके रक्षाको प्राप्त औ ग्यारहअक्षौहिणी होनेसे अपरिमित ऐसी हमारी सेना पाण्डवोंसे युद्धकरने को समर्थ है औ विद्याहीन चपलबुद्धि भीमसेन करके रक्षित औ सात अक्षौहिणी होने से थोड़ी जो पाण्डवों की सेना सो हमसे युद्धकरनेकोही असमर्थहै ×जीतनेकी तो वार्त्ता ही क्याहै और इसी अर्थका पोषक अर्थ प्रकारान्तरसे भी किया ॥ १० ॥

अयनेषु च सर्वेषु यथाभागमवस्थिताः।
भीष्ममेवाभिरक्षन्तु भवन्तः सर्व एवहि ॥ ११ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

स्वकीयबलस्य भीष्माधिष्ठितत्वेन बहुत्वमुक्त्वा भीष्मशेषत्वेन तदनुगुणत्वं द्रोणादीनां प्रार्थयते अयनेष्विति कर्त्तव्यविशेषद्योतो च शब्दः समरसमारम्भसमये योद्धानां यथा प्रधानं युद्धभूमौ पूर्वापरादिदिग्विभागेनावस्थितिस्थानानि नियम्यन्ते नान्यत्रायनान्युच्यन्ते सेनापतिश्च सर्वसैन्यमधिष्ठाय मध्ये तिष्ठति तेषु सर्वेषु प्रक्लृप्तं प्रविभागमप्रत्याख्याय भवान् अश्वत्थामा कर्णश्चेत्येवमादयोभवन्तः सर्वेवस्थिताः सन्तो भीष्ममेव सेनापतिं सर्वतो रक्षन्तु तस्य हि रक्षणे सर्वमस्मदीयं बलं रक्षितं स्यात् परबलनिवृत्त्यर्थत्वेन तस्यास्माभीरक्षितत्वादित्यर्थः ॥ ११ ॥

## स्वामिकृतटीका।

तस्माद्भवद्भिरेवं वर्त्तितव्यमित्याह अयनेष्विति अयनेषु व्यूहप्रवेशमार्गेषु यथाभागंविभक्तां स्वांस्वां रणभूमिंअपरित्यज्यावस्थिताः सन्तो भीष्ममेवाभिरक्षन्तुयथान्यैर्युद्ध्यमानःपृष्ठतः कैश्चिन्नहन्येत् तथा रक्षन्तु भीष्मबलेनास्माकं जीवनमितिभावः ॥ ११ ॥

## नवलभाष्य।

तिससे सेनाके आनेजाने के स्थानोंपै अपनी अपनी रणभूमि को नहीं त्यागके सावधान स्थित आपसब बीरलोग भीष्मपितामहकी रक्षामें तत्परहूजिये जिसमें कोई भीष्मको पिछाड़ीसे न मारै क्योंकि भीष्मपितामह हमारे सेनापतिहैं इससे तिनकी रक्षाहीसे हमारी सब रक्षाहै ॥ ११ ॥

तस्य सञ्जनयन् हर्षं कुरुवृद्धः पितामहः।
सिंहनादं विनद्योच्चैः शंखं दध्मौ प्रतापवान् ॥१२॥

---

× अबहमारी रायमें तो यहां श्रीधरस्वामी का अर्थश्रेष्ठहै क्योंकि पाण्डवोंकी सेना में धर्म और कृष्णका बल अधिक होनेसे पाण्डवोंकी जयहोनेवाली है यह निश्चय पाण्डवों की सेनाके उत्साह दर्शन से दुर्योधन को भासजानाठीकही है ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

तमेवमाचार्यं प्रतिसंवादं कुर्वन्तं भयाविष्टं राजानं दृष्ट्वा तदभ्यासवर्ती पितामह स्तद्बुद्ध्यनुरोधार्थं इत्थं कृतवानित्याह तस्येति राज्ञो दुर्य्योधनस्य हर्षं बुद्धिगतमुल्लासविशेषंपरपरिभवद्वारा स्वकीयविजयद्वारकं सम्यगुत्पादयन् भयं तदीयमपनिनीषुरुच्चैः सिंहनादंकृत्वा शङ्खमापूरितवान् किमिति दुर्य्योधनस्य हर्षमुत्पादयितुं पितामहो यतते कुरुवृद्धत्वात्तस्य कुरुराजत्वात् पितामहत्वाच्चास्य दुर्य्योधनभयापनयनार्था प्रीतिरुचिता तदुपजीवितयातद्वशत्वाच्च तस्य सिंहनादे शङ्खशब्देच परेषां हृदयव्यथां सम्भाव्यते दूरादेवारिनिवहं प्रतिभयजननलक्षणप्रतापत्वादित्यर्थः ॥ १२ ॥

## स्वामिकृतटीका।

तदेवंबहुमानयुक्तं राजवाक्यंश्रुत्वा भीष्मःकिंकृतवान् तदाहतस्येत्यादि तस्यराज्ञोहर्षं कुर्वन् पितामहो भीष्म उच्चैर्महान्तं सिंहनादंकृत्वा शंखंदध्मौवादितवान् ॥ १२ ॥

## नवलभाष्य।

तब कुरुबंशियों में वृद्ध जो बड़े प्रतापी भीष्मजी सो राजाको भयभीत जानके उसके हृदयमें हर्षउत्पन्नकरते सिंहकेसदृश ऊंचेस्वरसे गाजिके अपने शंखको बजातेहुए १२ ॥

ततः शंखाश्च भेर्य्यश्च पणवानकगोमुखाः।
सहसैवाभ्यहन्यन्त स शब्दस्तुमुलोऽभवत् ॥ १३ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

राजाभिप्रायं प्रतीत्यभीष्मप्रवृत्त्यनन्तरं तत्पक्षैस्तैस्तैराजभिः शङ्खादयो वाद्यविशेषा झटिति शब्दवन्तः सम्पादिताःसच शङ्खादिप्रयुक्तशब्दस्तुमुलो बहुलं भयं परेषां परिद्योतयन्नासीदित्याह तदिति ॥ १३ ॥

## स्वामिकृतटीका।

तदेवंसेनापतेर्भीष्मस्य युद्धोत्सवमालोक्य सर्वतोयुद्धोत्सवः प्रवृत्त इत्याह ततइत्यादिना पणवा मर्द्दला आनका गोमुखाश्च वाद्यविशेषाः सहसा तत्क्षणादेवाभ्यहन्यंत वादिताः स शब्दः शंखादिशब्दस्तुमुलो महान् अभूत् ॥ १३ ॥

## नवलभाष्य।

तिसके अनन्तर दुर्योधन की सेनामें अनेक राजाओं के शंख औ भेरी अर्थात् नगारा औ ढोल औ मृदंग औ गोमुख आदि अनेकप्रकार के बाजे शीघ्रहीबजतेहुए फिर वेसब शब्दमिलके एकबड़ाभारीशब्द होताहुआ१३॥

ततः श्वेतैर्हयैर्युक्ते महति स्यंदने स्थितौ।
माधवः पाण्डवश्चैव दिव्यौ शंखौ प्रदध्मतुः ॥ १४ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

एवं दुर्य्योधनपक्षे प्रवृत्तिमालक्ष्य परिसरवर्तिनौ केशवार्जुनौ श्वेतैर्हयैरतिबलै राक्रान्ते

युक्ते महत्यप्रधृष्ये रथे व्यवस्थितावप्राकृतौ शङ्खौ पूरितवन्तावित्याह ततः श्वेतैर्हयैरिति ॥ १४ ॥

## स्वामिकृतटीका।

गतः पांडवसैन्ये प्रवृत्तं युद्धोत्सवमाह तत इत्यादि पंचभिः स्यन्दने रथे स्थितौ सन्तौ कृष्णार्जुनौ शंखौ प्रकर्षेण दध्मतुर्वादयामासतुः ॥ १४ ॥

## नवलभाष्य।

अब पाण्डवोंकी सेनाका युद्धोत्सव कहते हैं कि हेराजन् फिर तिसके अनन्तर श्वेतवर्ण घोड़ोंसे जुड़ाहुआ जो बड़ाश्रेष्ठ रथ तिसमें बैठे हुए जो श्रीकृष्णमहाराज औ अर्जुन ये दोनों अपने २ दिव्यशंखोंको बजातेहुए॥१४॥

पाञ्चजन्यं हृषीकेशो देवदत्तं धनञ्जयः।
पौण्ड्रं दध्मौ महाशंखं भीमकर्मा वृकोदरः ॥ १५ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

शङ्खयोर्दिव्यत्वमेवापादयति पाञ्चजन्यमिति केशवार्जुनयोर्युद्धाभिमुख्यं दृष्ट्वा संहृष्टः सारथ्येन समररसिको भीमसेनोपियुद्धाभिमुखोभूदित्याह पौण्ड्रमिति ॥ १५ ॥

## स्वामिकृतटीका।

तदेव विभागेन दर्शयन्नाह पांचजन्यमिति पांचजन्यादीनि नामानि श्रीकृष्णादिशंखानां भीमं घोरं कर्म यस्य सः ॥ १५ ॥

## नवलभाष्य।

तिसमें पांचजन्य× नामसे प्रसिद्ध जो शंखहै तिसको श्रीकृष्णमहाराज बजातेहुए औ देवदत्तशंखको अर्जुन वीर बजाताहुआ औ संग्राममें भयंकरहै कर्मजिसका अर्थात् बड़े घोरयुद्ध करनेवाला भीमसेन पौण्ड्रनाम बड़े भारी शंखको बजाता हुआ ॥ १५ ॥

अनन्तविजयं राजा कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः।
नकुलः सहदेवश्च सुघोषमणिपुष्पकौ ॥ १६ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

एतेषां ईदृशीं प्रवृत्तिं प्रतीत्य परिपालनावकाशमासाद्य राज्ञोयुधिष्ठिरस्यापि प्रवृत्तिं दर्शयति अनन्तेति ज्यायसां भ्रातॄणामनुसरणमावश्यकमिति मत्वा तयोर्यवीयसोर्भ्रात्रोरपि प्रवृत्तिमाह नकुल इति ॥ १६ ॥

## स्वामिकृतटीका।

अनन्तेति नकुलः सुघोषं नाम शंखं दध्मौ सहदेवोमणिपुष्पकं नाम ॥ १६ ॥

---

× एक समय श्रीकृष्णमहाराज समुद्र में प्रवेशकर पंचजन दैत्यको मारतेहुये उसके देहसे जो शंख उत्पन्नहुआ उसका नाम पांचजन्यहुआ ॥

## नवलभाष्य ।

औ कुन्तीकापुत्र जो राजायुधिष्ठिर सो अनन्तविजय नाम शंखको बजाताहुआ औ नकुल औ सहदेव ये सुघोष औ मणिपुष्पक नाम शंखोंको बजाते हुए ॥ १६ ॥

काश्यश्च परमेष्वासः शिखण्डी च महारथः ।
धृष्टद्युम्नो विराटश्च सात्यकिश्चापराजितः ॥ १७ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

अन्येषामपि तत्पक्षीयाणां राज्ञामैकमत्यं विज्ञापयन् धृतराष्ट्रस्य दुराशां सञ्जयो व्युदस्यति काश्यश्चेत्यादिना ॥ १७ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

काश्यश्चेति काश्यः काशीराजः कथम्भूतः परमः श्रेष्ठ इष्वासो धनुर्यस्य सः ॥ १७ ॥

## नवलभाष्य ।

औ श्रेष्ठहै धनुष जिसका ऐसा काशीकाराजा औ महारथी शिखण्डी औ धृष्टद्युम्न औ राजा विराट औ जिसका कहीं पराजय नहीं हुआ ऐसा जो सात्यकिनाम यादव ॥ १७ ॥

द्रुपदो द्रौपदेयाश्च सर्वशः पृथिवीपते ॥
सौभद्रश्च महाबाहुः शंखान् दध्मुः पृथक्पृथक् ॥ १८ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

द्रुपदइति परमेष्वासादिविशेषलक्षणचतुष्टयं प्रत्येकं सम्बध्यते ॥ १८ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

द्रुपद इति हे पृथिवीपते धृतराष्ट्र ॥ १८ ॥

## नवलभाष्य ।

औ राजाद्रुपद औ द्रौपदी के पांचोपुत्र औ बड़ी भुजाहैं जिसकी ऐसा सुभद्राकापुत्र जो अभिमन्यु हे राजन् ये सब अपने अपने शंखोंको न्यारे २ बजाते हुये ॥ १८ ॥

सघोषोधार्त्तराष्ट्राणां हृदयानिव्यदारयत् ।
नभश्चपृथिवींचैव तुमुलोभ्यनुनादयन् ॥ १९* ॥

---

*यहां उन्नीसवें श्लोकमें व्यनुनादयन् ऐसाभी पाठहै उसमें आनन्दगिरिजीकी संमति भीहै इसीसे उन्होंने अपनेही टीकामें विशेषकरके अनुक्रमसे तीनों लोकोंको शब्दयुक्त करते सते ऐसा अर्थ किया ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

तैस्तैराजभिः शङ्खानापूरयद्भिरापादितो महान् घोषस्तुमुलोऽतिभैरवोनभश्चान्तरिक्षं पृथिवीञ्च भुवनं लोकत्रयं सर्वमेव विशेषानुक्रमेण नादयन् नादयुक्तं कुर्वन् धार्त्तराष्ट्राणां दुर्योधनादीनां हृदयान्यन्तःकरणानि व्यदारयत् विदारितवान् युज्यतेहि तत्प्रेरितशङ्खघोषश्रवणात्त्रैलोक्याक्रोशे तमुपश्रृण्वतां तेषां हृदयेषुदोधूयमानत्वंतदाह सघोषइति॥१६॥

## स्वामिकृतटीका।

सच शंखानां नादस्त्वदीयानां महाभयं जनयामासेत्याह सघोष इत्यादि धार्त्तराष्ट्राणां त्वदीयानां हृदयादिविदारितवान् किं कुर्वन् नभश्च पृथिवींचाभ्यनुनादयन् प्रतिध्वनिभिरापूरयन् ॥ १६ ॥

## नवलभाष्य।

औ हे धृतराष्ट्र वहजो पाण्डवोंकी सेनाके राजाओंका औश्रीकृष्ण अर्जुनादिकों के शंखोंका शब्दसो सबमिलिकै आकाश औपृथिवी इन्होंको शब्द युक्तकरता हुआ अर्थात् पृथिवी आकाशमें भराहुआ दुर्योधनादिकोंके हृदय को बिदारण करताहुआ ॥ १९ ॥

अथ व्यवस्थितान् दृष्ट्वा धार्त्तराष्ट्रान् कपिध्वजः।
प्रवृत्ते शस्त्रसंपाते धनुरुद्यम्य पाण्डवः॥
हृषीकेशं तदा वाक्यमिदमाह महीपते॥ २० ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

दुर्योधनादीनां धार्त्तराष्ट्राणामेवं भयप्राप्तिं प्रदर्श्य पार्थादीनां पाण्डवानां तद्वैपरीत्यमिदानीमुदाहरति अथेत्यादिना भीतिप्रत्युपस्थितेरनन्तरं पलायने प्राप्तेऽपि धैर्यमुत्पाद्य व्यवस्थितानप्रचलितानेव परान् प्रत्यक्षेणोपलभ्य हनुमन्तं वानरवरं ध्वजलक्षणत्वेनादायावस्थितोऽर्जुनो भगवन्तमाह इतिसम्बन्धः किमाहेत्यपेक्षयामिदं वक्ष्यमाणं हेतुमद्वचनमाह वाक्यमिति कस्यामवस्थायामिदमुक्तवानिति तत्राह प्रवृत्तइति शस्त्राणामिषुप्रासप्रभृतीनां सम्पातः समुदायस्तस्मिन् प्रवृत्ते योगाभिमुखे सतीति यावत् किंकृत्वा भगवन्तं प्रत्युक्तवानिति तदाह धनुरिति महीपतिशब्देन राजा प्रज्ञाचक्षुः सञ्जयेन संबोध्यते ॥ २० ॥

## स्वामिकृतटीका।

एतस्मिन् समये श्रीकृष्णमर्जुनो विज्ञापयामासेत्याह अथेत्यादि चतुर्भिःश्लोकैः अथेतिअथानन्तरंमहाशब्दानन्तरं व्यवस्थितान् युद्धोद्योगेऽवस्थितान्कपिध्वजोऽर्जुनः२०॥

## नवलभाष्य।

हे राजन् अबशंखों के नादके अनन्तर जबशस्त्र चलनेलगे उससमयमें अर्जुन युद्धकेउद्योगमें स्थित धृतराष्ट्र के बेटाओंको देखिके श्रीकृष्ण से यह वचन कहताहुआ ॥ २० ॥

अर्जुनउवाच।

सेनयोरुभयोर्मध्ये रथं स्थापय मेऽच्युत ॥ २१

आनन्दगिरिकृतटीका।

तदेव गाण्डीवधन्विनोवाक्यमनुक्रामति सेनयोरिति उभयोरपि सेनयोः सन्निहितयोर्मध्ये मदीयं रथं स्थापयेत्यर्ज्जुनेन सारथ्ये सर्वेश्वरो नियुज्यते किंहि भक्तानामशक्यंयद्भगवानपि तन्नियोगं अनुतिष्ठति युक्तं हि भगवतो भक्तपारवश्यं अच्युतेति सम्बोधनं तया भगवतः स्वरूपं न कदाचिदपि प्रच्युतिं प्राप्नोतीत्युच्यते ॥ २१ ॥

स्वामिकृतटीका।

तदेव वाक्यमाह सेनयोरित्यादि ॥ २१ ॥

नवलभाष्य।

हे कृष्ण दोनों सेनाओंके बीचमें मेरे रथको खड़ा कीजिये ॥ २१ ॥

यावदेतान्निरीक्षेहं योद्धुकामानवस्थितान् ।

कैर्मयासहयोद्धव्यमस्मिन् रणसमुद्यमे ॥ २२ ॥

आनन्दगिरिकृतटीका।

मध्ये रथं स्थापयेत्युक्तं तदेव रथस्थापनस्थानं निर्धारयति यावदिति एतान् प्रतिपक्षत्वेनप्रतिष्ठितान् भीष्मद्रोणादीनस्माभिःसार्द्धंयोद्धुमपेक्षावतो यावद्गत्वानिरीक्षितुमहं क्षमः स्वां तावति प्रदेशे रथस्य स्थापनं कर्त्तव्यमित्यर्थः किञ्च प्रवृत्ते युद्धप्रारम्भे बहवो राजानोऽमुष्यां युद्धभूमावुपलभ्यन्ते तेषां मध्ये कैः सह मया योद्धव्यं न हि क्वचिदपि मम गतिप्रतिहतिरस्तीत्याह कैर्मयेति ॥ २२ ॥

स्वामिकृतटीका।

ननुत्वं योद्धा नतु युद्धप्रेक्षकस्तत्राह कैर्मयेत्यादि कैः सह मया योद्धव्यं ॥ २२ ॥

नवलभाष्य।

दुर्बुद्धी जो दुर्योधन तिसकीयुद्धमें प्रीति करनेकी इच्छासे जे कोईराजा लोग युद्ध करनेके मनोरथ से यहां आयेहैं तिनमें मुझको किन्हों के संग युद्धकरना उचितहै औकिन्होंके संग नहीं उचित है ॥ २२ ॥

योत्स्यमानानवेक्षेहं य एतेऽत्रसमागताः ।

धार्त्तराष्ट्रस्य दुर्बुद्धेर्युद्धेप्रियचिकीर्षवः ॥ २३ ॥

आनन्दगिरिकृतटीका।

प्रतियोगिनामभावे कथं तव युद्धौत्सुक्यं फलवद्भवेदिति तत्राह योत्स्यमानानिति ये केचिदेते राजानो नानादेशेभ्योऽत्र कुरुक्षेत्रेसमवेतास्तानाहं योत्स्यमानान् परिगृहीत प्रहरणोपायानतितरां संग्रामसमुत्सुकानुपलभे तेन प्रतियोगिनां बाहुल्यमित्यर्थः तेषामस्माभिः सह पूर्ववैराभावे कथं प्रतियोगित्वं कल्प्यते तत्राह धार्त्तराष्ट्रस्येति धृतराष्ट्र

पुत्रस्य दुर्योधनस्य दुर्बुद्धेः स्वरक्षणोपायमप्रतिपद्यमानस्य युद्धाय संरम्भं कुर्वतो युद्धे युद्धभूमौ स्थित्वा प्रियं कर्तुमिच्छवो राजानः समागता दृश्यन्ततेन तेषामौपाधिकमस्मत् प्रतियोगित्वमुपपन्नमित्यर्थः ॥ २३ ॥

## स्वामिकृतटीका।

योत्स्यमानानिति धार्तराष्ट्रस्य दुर्योधनस्य प्रियंकर्तुमिच्छन्तो य इह समागतास्तानहं द्रक्ष्यामि यावत् तावदुभयोः सेनयोर्मध्ये मे रथं स्थापयेत्वन्वयः ॥ २३ ॥

## नवलभाष्य।

यहजाननेकेलिये जबतकमैं युद्धकरनेवाले राजाआदिशूरोंको देखूं तबतक दोनों सेनाओंके मध्यमें मेरेरथको आपस्थापनकीजिये ॥ २३ ॥

## संजयउवाच।

एवमुक्तो हृषीकेशो गुडाकेशेन भारत।
सेनयोरुभयोर्मध्ये स्थापयित्वा रथोत्तमम् ॥ २४ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

एवमर्जुनेन प्रेरितोभगवानहिंसारूपं धर्ममाश्रित्य प्रायशो युद्धात् तं निवर्त्तयिष्यतीति धृतराष्ट्रस्य मनीषां दुदूषयिषुः सञ्जयो राजानं प्रत्युक्तवानित्याह सञ्जय इति भगवतो हि भूभारापहारार्थं प्रवृत्तस्यार्जुनाभिप्रायप्रतिपत्तिद्वारेण स्वाभिसन्धिम्प्रतिलभ्यमानस्य परोक्तिमनुसृत्य स्वाभिप्रायानुकूलमनुष्ठानमादर्शयति एवमिति ॥ २४ ॥

## स्वामिकृतटीका।

ततः किं वृत्तं इत्यपेक्षायां संजयउवाच एवमुक्त इत्यादि गुडाका निद्रा तस्याईशेन जितेन्द्रियेणार्जुनेन एवमुक्तः सन् हे भारत हे धृतराष्ट्र ॥ २४ ॥

## नवलभाष्य।

हे राजन् इसप्रकार अर्जुनकरके प्रार्थनाकियेगये श्रीकृष्णभगवान् दोनों सेनाओंके मध्यमें ॥ २४ ॥

भीष्मद्रोणप्रमुखतः सर्वेषाञ्च महीक्षिताम्।
उवाच पार्थ पश्यैतान् समवेतान् कुरूनिति ॥ २५ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

भीष्मद्रोणादीनामन्येषाञ्च राज्ञामन्तिके रथं स्थापयित्वा भगवान् किं कृतवानिति तदाह उवाचेति एतानभ्यासे वर्तमानान् कुरून् कुरुवंशप्रसूतान् भवद्भिः सार्द्धं युद्धार्थं संगतान् पश्य दृष्ट्वाच यैः सहात्र युयुत्सा तैर्वोपावर्त्तते तैः साकं युद्धं कुरु नोखल्वेते शस्त्रास्त्रशिक्षावतां महीक्षितामुपेक्षोपपद्यते सारथ्ये तु न मनःखेदनीयमित्यर्थः ॥ २५ ॥

## स्वामिकृतटीका।

भीष्मेति महीक्षितां राज्ञांच प्रमुखतः सम्मुखेरथं स्थापयित्वा हे पार्थ एतान् कुरून् पश्येति श्रीभगवानुवाच ॥ २५ ॥

## नवलभाष्य।

भीष्म और द्रोणाचार्य के सम्मुख औ सब राजाओंके सम्मुख अर्थात् सामने रथको स्थापनकर बोलते हुए कि हे अर्जुन ये सब इकट्ठे हुए कौरवोंको तू देख ॥ २५ ॥

तत्रापश्यत् स्थितान् पार्थः पितॄनथ पितामहान्।
आचार्य्यान् मातुलान् भ्रातॄन् पुत्रान्पौत्रान् सखींस्तथा।
श्वशुरान् सुहृदश्चैव सेनयोरुभयोरपि ॥ २६ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

एवंस्थिते महानधर्मो हिंसेति विपरीतबुद्ध्या युद्धादुपरिरंसा पार्थस्य संप्रवृत्तेति कथयति अत्रेत्यादिना सप्तम्या भगवदभ्यनुज्ञाने समरसमारम्भाय संवृत्तेसतीत्येतदुच्यते सेनयोरुभयोरपि स्थितान् पार्थो पश्यदितिसम्बन्धः अथ शब्दस्तथाशब्दपर्यायः श्वशुराः भार्याणां जनयितारः सुहृदो मित्राणि कृतवर्म प्रभृतयः ॥ २६ ॥

## स्वामिकृतटीका।

ततः किंवृत्तमित्याह तत्रेत्यादि पितॄन् पितृव्यानित्यर्थः पुत्रान्पौत्रानितिदुर्योधनादीनां ये पुत्राः पौत्राश्च तानित्यर्थः सखीन् मित्राणि सुहृदः कृतोपकाराश्चापश्यत्२६ ॥

## नवलभाष्य।

हे राजन् अब अर्जुन तिनदोनों सेनाओं के मध्यमें स्थित अर्थात् खड़े हुए जे पितृ अर्थात् पिताकेभाई औ पितामह भीष्मादि औ आचार्यद्रोण कृपादि औ मामा औ भाई औ पुत्र और पौत्र अर्थात् दुर्योधनादिकोंकेपुत्रों के बेटे औ मित्र औ श्वशुर औ जिन्होंनेअपने संग उपकार कियाहै २६॥

तान् समीक्ष्य सकौन्तेयः सर्वान् बन्धूनवस्थितान्।
कृपया परयाविष्टो विषीदन्निदमब्रवीत् ॥ २७ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

सेनाद्वये व्यवस्थितान् यथोक्तान् पितृपितामहादीनालोक्य परमकृपापरवशः सन्नर्जुनो भगवन्तमुक्तवानित्याह तानिति विषीदन् यथोक्तानां पित्रादीनां हिंसासंरम्भनिबन्धनं विषादमुपतापं कुर्वन्नित्यर्थः ॥ २७ ॥

## स्वामिकृतटीका।

ततः किंकृतवानित्याह तानिति सेनयोरुभयोरेतं समीक्ष्य कृपया महत्याविष्टो गृहीतोविषण्णः सन्निदमर्जुनोऽब्रवीदित्युत्तरस्यार्द्धश्लोकस्यवाक्यार्थः आविष्टो व्याप्तः २७॥

## नवलभाष्य।

इनसबों को देखताहुआ इसप्रकार दोनों सेनाओंमें स्थित अपने सब बन्धुओं को अर्जुन देखके ॥ २७ ॥

अर्जुनउवाच ।

दृष्ट्वेमान् स्वजनान् कृष्ण युयुत्सून् समवस्थितान्
सीदन्ति मम गात्राणि मुखञ्च परिशुष्यति ॥ २८ ॥

आनंदगिरिकृतटीका ।

तदेवेदं शब्दवाच्यं वचनमुदाहरति दृष्ट्वेति आत्मीयं बन्धुवर्गं युद्धेच्छया युद्धभूमावुपस्थितमुपलभ्य शोकप्रवृत्तिं दर्शयति सीदन्तीति देवांशस्यैवार्जुनस्यानात्मविदः स्वपरदेहेष्वात्मीयाभिमानवतस्तत्प्रियस्य युद्धारंभे तन्मृत्युप्रसंगदर्शिनः शोकोमहानासीदित्यर्थः ॥ २८ ॥

स्वामिकृतटीका ।

किमब्रवीदित्यपेक्षायामाह दृष्ट्वेमानित्यादि यावदध्यायसमाप्ति हेकृष्णयोद्धुमिच्छतः पुरतः सम्यगवस्थितान् स्वजनान् बन्धुजनान्दृष्ट्वा मदीयानि गात्राणि करचरणादीनि सीदन्तिविसीर्य्यन्ते ॥ २८ ॥

नवलभाष्य ।

बड़ीभारी कृपासे विषादको अर्थात् क्लेशको प्राप्तहो यहवचन बोलाकि हेकृष्ण युद्धकीइच्छासे मेरे समीप प्राप्तइनसबभाईबन्धुमित्रोंकोदेखके २८॥

वेपथुश्च शरीरे मे रोमहर्षश्च जायते ।
गाण्डीवं स्रंसते हस्तात्त्वक् चैव परिदह्यते ॥ २९ ॥

आनन्दगिरिकृतटीका ।

अंगेषु व्यथा मुखे परिशोषश्चेत्युभयं शोकलिंगमुक्तं संप्रति वेपथु प्रभृतीनि भीतिलिंगान्युपन्यस्यति वेपथुश्चेति रोमहर्षो रोम्नां गात्रेषु पुलकितत्वं ॥ २९ ॥

स्वामिकृतटीका ।

किंच वेपथुश्चेत्यादि वेपथुः कम्पः रोमहर्षो रोमाञ्चः स्रंसते निपतति परिदह्यते सर्वतः सन्तप्यते ॥ २९ ॥

नवलभाष्य ।

मेरा शरीर व्यथाको प्राप्तहो गिरासापड़ता है औ मेरामुख सूखता है औ मेराशरीर कम्पायमान होरहाहै औ रोमावली सब खड़ीहोरही हैं औ मेरे हाथसे गाण्डीव धनुष छूटापड़ताहै औ मेरे शरीर की त्वचा अर्थात् खाल भस्म होरही है ॥ २९ ॥

नच शक्नोम्यवस्थातुं भ्रमतीव च मे मनः ।
निमित्तानि च पश्यामि विपरीतानि केशव ॥ ३० ॥

आनंदगिरिकृतटीका ।

किञ्च धैर्यमपि संवृत्तमित्याह नचेति मोहोपि महान् भवतीत्याह भ्रमतीवेति विप

रीतनिमित्तप्रतीतिरपि मोहोभवतीत्याह निमित्तानीति तानि विपरीतानि निमित्तानि यानि वामनेत्रस्फुरणादीनि ॥ ३० ॥

## स्वामिकृतटीका ।

अपि च नच शक्नोमीत्यादि विपरीतानि निमित्तानि अनिष्टसूचकानि शकुनादीनि पश्यामि ॥ ३० ॥

## नवलभाष्य ।

औ मैं अब संग्राममें स्थितहोनेको समर्थ नहीं हौं औ मेरामन भ्रमसा रहाहै औ हेकृष्ण सगुनभी मैं विपरीत अर्थात् उलटेही देखता हूं ॥ ३० ॥

नच श्रेयोऽनुपश्यामि हत्वा स्वजनमाहवे ।
न कांक्षे विजयं कृष्ण नच राज्यं सुखानिच ॥ ३१ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

युद्धे स्वजनहिंसया फलानुपलम्भादपि तस्मादुपरिरंसा जायत इत्याह नचेति प्राप्तानां युयुत्सूनां हिंसया विजयो राज्यं सुखानि च लब्धुं शक्यानीति कुतो युद्धादुपरतिरित्याशङ्क्याह न कांक्षइति ॥ ३१ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

किंच नचेत्यादि आहवे युद्धे स्वजनं हत्वाश्रेयः फलंनपश्यामि विजयादिकं फलं किं न पश्यसीति चेत् तत्राह न कांक्ष इति ३१ ॥

## नवलभाष्य ।

औ संग्राममें अपने मित्र बान्धवोंको मारके कुछफल नहीं देखता कदाचित् राज्यलाभादिही फलकहो तो हेकृष्ण न तो मैं विजयचाहताहूं औ राज्य न सुख ॥ ३१ ॥

किं नो राज्येन गोविन्द किं भोगैर्जीवितेन वा ।
येषामर्थे कांक्षितं नो राज्यं भोगाः सुखानि च ॥ ३२॥

## आनन्दगिरिकृतटीका ।

किमिति राज्यादिकं सर्वाकांक्षितत्वात् न कांक्षसे तेन हि पुत्रभ्रात्रादीनां स्वास्थ्य सधातुं शक्यमित्याशंक्याह किमिति राजादीनामाक्षेपे हेतुमाह येषामिति ॥ ३२ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

एतदेव प्रपंचयति किं नो राज्येन इत्यादि सार्द्धद्वयेन ॥ ३२ ॥

## नवलभाष्य ।

औ हे गोविन्द हमको राज्य औ भोग औ जीवन इन्होंसे क्या होना है क्योंकि जिन इष्टमित्रों के लिये राज्य औ भोग औ सुख ये सब सम्पादन कियेजाते हैं अर्थात् इकट्ठे कियेजातेहैं ॥ ३२ ॥

त इमेऽवस्थिता युद्धे प्राणांस्त्यक्त्वा धनानि च।
आचार्य्याः पितरः पुत्रास्तथैव च पितामहाः ॥ ३३ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

तानेव विशिनष्टि आचार्य्या इति ॥ ३३ ॥

## स्वामिकृतटीका।

इमे इति यदर्थमस्माकं राज्यादिकमपेक्षितन्ते एते प्राणधनादित्यागमङ्गीकृत्य युद्धार्थमवस्थिताः अतः किमस्माकं राज्यादिभिः कृत्यमित्यर्थः ॥ ३३ ॥

## नवलभाष्य।

वे सब मित्र बान्धव तो अपने प्राण औ धन इनको त्यागके युद्धकरने को संग्रामभूमि में प्राप्तहुये हैं इससे हेकृष्ण आचार्य अर्थात् विद्याप्रदाता द्रोणादिक औ पिताकेभाईऔ पुत्र औ पितामह भीष्मादि॥ ३३ ॥

मातुलाः श्वशुराः पौत्राः श्यालाः सम्बन्धिनस्तथा।
एतान्नहंतुमिच्छामि घ्नतोऽपि मधुसूदन ॥ ३४ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

मातुला इति श्याला भार्य्याणां भ्रातरो धृष्टद्युम्नप्रभृतयः बध्येष्वपि स्वराज्यपरिपंथिष्वाततायिषु कृपाबुद्ध्या स्वधर्मात् पूर्वोक्तमोहादिवशात् प्रच्युतिं प्रदर्शयति एतानिति जिघांसन्तं जिघांसीयादिति न्यायादेतेषां हिंसा न दोषायेत्याशंक्याह घ्नतोपीति ॥ ३४ ॥

## स्वामिकृतटीका।

ननु यदि कृपयात्वमेतान्नहंसि तर्हित्वामेते राज्यलोभेन हनिष्यन्त्येव अतस्त्वमेवैतान् हत्वा राज्यं भुङ्क्ष्वेति तत्राह एतानित्यादिसार्द्धेन घ्नतोऽपि अस्मान्मारयतोऽपि एतान् ॥ ३४ ॥

## नवलभाष्य।

औ मामा औश्वशुर औ पौत्र अर्थात् दुर्योधनादिकोंके पुत्रोंके पुत्र औ श्यालपत्नियोंके भाई औ सम्बन्धी नातेदार ये सब राज्यलोभकरके मुझको मारैं तौ भी हे मधुसूदन ॥ ३४ ॥

अपि त्रैलोक्यराज्यस्य हेतोः किंनु महीकृते।
निहत्य धार्त्तराष्ट्रान्नः का प्रीतिः स्याज्जनार्दन ॥ ३५ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

पृथिवी प्राप्त्यर्थं हि हननमेतेषामिष्यते न च तत्प्राप्तिः समीहितेति कैमुतिकन्यायेन दर्शयति अपीति न हि महदपि त्रैलोक्यलक्षणं राज्यं लब्धुं स्वजनहिंसायै मनोमदीयं स्पृहयति पृथिवी प्राप्त्यर्थं पुनर्बन्धुबधं न श्रद्दधामीति किं वक्तव्यमित्यर्थः दुर्योधनादीनां शत्रूणां निग्रहे प्रीतिप्राप्तिसम्भवाद् युद्धं कर्त्तव्यमित्याशंक्याह निहत्येति॥३५॥

## स्वामिकृतटीका ।

अपीति त्रैलोक्यराज्यस्यापि हेतोः तत्प्राप्त्यर्थमपि हन्तुंनेच्छामि किं पुनर्महीमात्र प्राप्तये इत्यर्थः ॥ ३५ ॥

## नवलभाष्य ।

तीनलोकोंके राज्यकेलिये भी मैं इनको नहींमाराचाहताहूं और पृथिवीमात्र की राज्यके लिये मारौं यह कहनाही क्याहै औ हे जनार्दन इन धृतराष्ट्रके पुत्रोंको मारके क्याहमको प्रीतिहोगी ॥ ३५ ॥

पापमेवाश्रयेदस्मान् हत्वैतानाततायिनः ।
तस्मान्नार्हा वयं हन्तुं धार्त्तराष्ट्रान् स्वबान्धवान् ।
स्वजनं हि कथं हत्वा सुखिनः स्याम माधव ॥ ३६ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका ।

यदिपुनरमी दुर्योधनादयो न निगृह्येरन् भवन्तस्तर्हि तैर्निगृहीता दुःखिताः स्युरित्याशङ्क्याह पापमेवेति यदिमे दुर्योधनादयो निर्दोषानेवास्मान् युद्धभूमौ हन्यु स्तदैतानग्निदोगरदश्चेत्यादिलक्षणोपेतानाततायिनो निर्दोषस्वजनहिंसाप्रयुक्तं पापं पूर्वमेव पापिनः समाश्रयेदित्यर्थः अथवा यद्यप्येते भवन्त्वाततायिनस्तथाप्येतानतिशोच्यान् दुर्योधनादीन्हिंसित्वातत्कृतं पापमस्मानेवाश्रयेदतो नास्माभिरेते हन्तव्या इत्यर्थः अथवा गुरुभ्रातृसुहृत्प्रभृतीनेतान् हत्वा वयमाततायिनः स्यामः ततश्चैतान् हत्वा तत्कृतं पापमाततायिनोऽस्मानेवसमाश्रयेदिति युद्धादुपरमणमस्माकं श्रेयस्करमित्यर्थःफलाभावादनर्थसम्भवाच्च परहिंसानकर्तव्या इत्युपसंहरतितस्मादिति किञ्चराज्यसुखमुद्दिश्य युद्धमुपक्रम्यते नच स्वजनपरिक्षये सुखमुपपद्यते तेननकर्तव्यं युद्धमित्याहस्वजनंहीति ॥ ३६ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

ननुचअग्निदोगरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः । क्षेत्रदारापहारी च षडेते आततायिनः ॥ इति स्मरणादग्निदाह्यादिभिः षड्भिर्हेतुभिरेते तावदाततायिनः आततायिनांच बधो युक्त एव आततायिनमायान्तं हन्यादेवाविचारयन् । नाततायिबधे दोषो हन्तुर्भवतिकश्चनेति वचनात् तत्राह पापमेवेत्यादि सार्द्धेन आततायिनमायान्तमित्यादिकमर्थशास्त्रं तच्च धर्मशास्त्रात् तु दुर्बलं यथोक्तं याज्ञवल्क्येन। स्मृत्योर्विरोधेन्यायस्तु बलवान् व्यवहारतः । अर्थशास्त्रात् तु बलवद्धर्मशास्त्रमितिस्मृतिः इति । तस्मादाततायिनामप्येतेषामाचार्यादीनां बधेऽस्माकं पापमेव भवेत् अन्याय्यत्वात् अधर्मत्वाच्चैतद्बधस्य अमुत्रेहवा न सुखं स्यात् इत्याह स्वजनं हीति ॥ ३६ ॥

## नवलभाष्य ।

और आततायीभी अर्थात् शस्त्रलेके हमारे मारनेको उद्यतभी ये दुर्योधनादिक तिनको मारके केवल हमको पापहीहोगा अर्थात् कुछ सुख न होगा न कहौ मन्वादिस्मृतियों में तौ ऐसा लिखाहै कि जो अपने घरमें आगलगादे १ और जो विषदेदेवै २ और जो शस्त्र हाथमें लिये मारने को

आवताहोय ३ और जिसने अपनाधन हरलियाहोय ४ और जिसने अपनी पृथिवी हरलयीहोय ५ और जिसने स्त्रीको हरलिया होय ६ ये छः आततायी कहातेहैं औ आततायी को आतेदेखके बिनाविचारेही मारदेय क्योंकि आततायीके मारनेमें कुछ दोष नहीं है तौ इसप्रमाणसे यहासिद्ध हुआ कि इन छःतरहके आततायियों में कोईप्रकार का आततायी होय तिसकामारना योग्यहीहै औ ये दुर्योधनादिक तौ सबप्रकारसे आततायी हैं क्योंकि इन्होंने लाक्षागृहमें अग्निभी दी औ भीमसेनको विष भी दिया औ शस्त्रपाणि तौ प्रत्यक्षही खड़े हैं औ द्यूतमिष से धनभी हरलिया औ पृथिवी भी इन पाण्डवों के भागकी नहींदेते हैं औ द्रौपदीको भी सभा में नग्नकरना विचारा फिर इनआततायियों के मारनेमें शास्त्रसे भी कुछ पाप नहीं पायाजाता है फिर अर्जुनने किसआशयसे कहा कि इनआततायी दुर्योधनादिकों के मारनेमें पापहोगा अब इसप्रश्नका उत्तर यहहै कि आततायीको मारना यह अर्थशास्त्रहै क्योंकि अपने प्रयोजनके लिये आततायी का बधकियाजाता है कुछ धर्मबुद्धि से नहीं कियाजाता है औ शास्त्रने भी आततायीके×बधमें दोषाभाव प्रतिपादन किया कुछ रक्षण हरिस्मरणादिक के सदृश पुण्याधिक्य नहीं प्रतिपादनकिया न कुछ आततायीके नहींमारनेमें प्रत्यवाय अर्थात् दोषकहा इससे यह अर्थशास्त्रहै औ गुरुओंको और ज्ञातिबन्धुमित्रवर्गोंकानहींमारना यहधर्मशास्त्रहै क्योंकिगुर्वादिकोंकी अर्थात् गुरूको आदिलेके जे बड़ेहैं तिनकीरक्षा धर्मबुद्धिही से होती है और नहीं करनेमें शास्त्रमें दोषभी कहाहै और अर्थशास्त्रसे धर्मशास्त्रको बलवत्त्व औ श्रेष्ठत्व याज्ञवल्क्यादिस्मृतियों*में कहाहै इसआशय से अर्जुनने कहा कि इनआततायि दुर्योधनादिकों को मारके कुलक्षयादि दोषसे हमको पापही होगा तिसकारणसे हेकृष्ण अपने बान्धव जे धृतराष्ट्रके पुत्र तिनको मारने को हम योग्यनहीं हैं औ हे माधवलक्ष्मीपते अपने मित्रजनों को मारके हम कैसे सुखीहोवेंगे ॥ ३६ ॥

यद्यप्येते न पश्यन्ति लोभोपहतचेतसः ।
कुलक्षयकृतं दोषं मित्रद्रोहे च पातकम् ॥ ३७ ॥

आनन्दगिरिकृतटीका ।

कथं तर्हि परेषां कुलक्षये स्वजनहिंसायाञ्च प्रवृत्तिस्तत्राह यद्यपीति लोभोपहतबुद्धित्वात् तेषां कुलक्षयादिप्रयुक्तदोषप्रतीत्यभावात् प्रवृत्तिविस्रम्भःसम्भवतीत्यर्थः ॥ ३७ ॥

---

× अग्निदोगरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः । क्षेत्रदारहरश्चैव षडेतेआततायिनः १ आततायिनमायान्तं हन्यादेवाविचारयन् । नाततायिबधेदोषो हन्तुर्भवतिकश्चन २ ॥

* याज्ञ०व्या० १२ स्मृत्योर्विरोधन्यायस्तुबलवान् व्यवहारतः । अर्थशास्त्रात्तुबलवद्धर्म्मशास्त्रमितिस्थितिः ६ ॥

की प्रश्नहोती तो उसने जोनित्य नैमित्तिकादि कर्मकिये हैं उनका अवश्य फलहोताही तहांमोक्ष यद्यपि कर्मजन्य नहींहै परन्तु स्वर्गादिफल तो होता ही फिर सर्वथा नाशकी अर्जुननेशंका किसवास्तेकी नकहोकाम्य कर्मतोयोगी कर्त्ताही नहींहै और नित्य कर्मका कुछफल विशेषकहींकहानहीं इससेशंका होसक्ती तौयह कहनायुक्त नहींहै क्योंकि नित्य जोअग्निहोत्र संध्योपासनादि कर्महै सो वेद वोधितहीहै अर्थात् वेदहीने जतायाहै तौ जोउसका कुछफल न होयतौ उसके विधान करनेवाला शास्त्रही अनर्थक होजायगा इससे जब तक पुण्यकर्म उसयोगीका बनाहै तबतक दोनोंलोकके नाशकी आशंकाकरना ठीकनथी अब कदाचित् समुच्चयवादी कहै कि कर्मतौ उसयोगीने कियाथा परन्तु वहकर्म ईश्वरको समर्पण करदिया इससे कर्त्तामें उसका फल नहीं होसक्ता तौ यहभी कहना तुम्हारा ठीकनहीं क्योंकि ईश्वरमें समर्पण करनेसे तो उसका अधिक फलहोना चाहिये जैसेकिसीने अपनाधन राजा केपास रखिदिया तौ क्याउसका नाशहोताहै उसका तोराजा और अधिक मानकरताहै तौ समुच्चयवादी यह कहताहै कि ईश्वरमें जो उसने कर्म समर्पण किये सो केवल मोक्षहीके लियेकिये थे कुछ और फलकेलिये नहीं किये तौफिरजबमोक्षार्थ जोयोगउससे चलायमान हुआ तोऔर फलतोकुछ होनानहीं फिरनाशकी आशंका अर्जुनको युक्तही है तब सिद्धांतवादी कहता है कि जो गृहस्थको ध्यानयोगका अधिकार होयतो आपका कथन सब संभव होसक्ताहै वहांतो ऐसालिखाहै कि (एकाकीयतचित्तात्मा त्यक्तसर्वपरिग्रहः निराशीःब्रह्मचारिव्रतेस्थितः) अकेलाहोयऔर अपने वशकियाहै चित्त और देहजिसने और त्यागदियाहै धनपुत्रादि परिग्रह जिसने और सबकामनाओं करिकै रहितहो और ब्रह्मचर्य्यमें स्थितहोय ऐसाजो होयसो ध्यान योगका अधिकारी है यह कहनेसे कर्मका त्यागही भगवान्‌को अभिमत है और कुछ ध्यानयोगमें स्त्रीकेसहायकी आशंका नहींप्राप्तथी जिसकेअर्थ एकाकी अर्थात् अकेलेका विधान करते और कामना रहित और अपरिग्रह अर्थात् संग्रह करनेके योग्य धनादिकोंका त्यागकरदेवै इनको आदिलैकै जे योगीके विशेषण कहे हैं तेगृहस्थमें नहीं संभवहोते हैं और जो अर्जुन ने दोनोंलोकके नाशकी आशंका करके जो प्रश्नकिया सो भी गृहस्थमें नहीं संभवहोती क्योंकि योगभ्रष्ट होनेमें भी गृहस्थको मोक्षकी प्राप्ति न होउ परन्तु कर्मके अधिकार होनेसे कर्मों करके जे लोकहोते हैं तिनकेबने रहने से सर्वथा नाशकी आशंका नहीं संभवहोती और जो सबकर्म उसने मोक्ष हीके लिये ईश्वरमें समर्पण किये हैं इससे मोक्ष न होनेसे नाशकी आशंका ठीकहीहै ऐसा जो कहाथा तिसका यहउत्तरहै कि यद्यपि मोक्ष न होने में समर्पित कर्मोंकी निष्फलता तुम्हारी दृष्टिसेरहो परन्तु पहिले कियेहुये जे कर्महैं और आगेभी कर्मके अधिकार होनेसे गृहस्थमें सर्वथा फलकेनहीं होनेका असंभवसे दोनों लोकके नाशकी आशंकासे अर्जुनका प्रश्न संभव

नहींहोता और संन्यासीको तोकर्मका अधिकारहै नहीं इससे योगभ्रष्ट होनेसे इसलोकका भी सुखछूटा और मोक्षभी न हुआ तौ सर्वथा नाशकी संभावनासे अर्जुनका प्रश्न संभव होसक्ताहै तौअब फिर समुच्चयवादी यहकहताहै कि आपका कहना तबठीक होसक्ताहै जब स्वरूपमात्र करकै अर्थात् एक कर्ममात्रहीके छोड़नेसे संन्यासी और योगी भगवान्को अभीष्टहोय भगवान्तौ ( अनाश्रितःकर्मफलम् ) इत्यादि श्लोक करकै यह कहते हैं कि जो पुरुष कर्मफलका आश्रयणनकरै अर्थात् उसकी चाह न करै किंतु मनसे त्यागकरै और बाहरसे करनेके योग्य जोकर्महै तिसकोकरै वोहीतो संन्यासीहैऔर वोही योगीहै और अग्निके त्यागकरनेसे अर्थात्आग्निनिमित्त अग्निहोत्रादि कर्मके त्यागसे कुछसंन्यासी नहींहोताहै और बाहरकी क्रियाओंके त्यागमात्रसे योगीभी नहींहोताहै तौइसभगवान्के वचनसे यह सिद्ध हुआ कि निष्काम कर्मयोग करने वालेहीको ध्यानयोगका और ज्ञानका अधिकारहै तौ फिरज्ञान और कर्मइनका समुच्चय सिद्धहुआअर्थात् संग २ करनासिद्धहुआ और इसीनिष्काम कर्म्मकरने वालेमें अर्जुनका प्रश्नभी संभवहोताहै क्योंकि जब निष्काम अर्थात् कामनाको त्यागकरिकै वेदोक्तनित्य नैमित्तिक कर्ममें प्रवृत्तहुआ तौ उसके प्रभावसे अन्तःकरण शुद्धिहोने से योगाभ्यासमें प्रवृत्तिहुई तब ध्यानयोग करनेमें कोई कारणसे वह छूटगया तौ पूरापूरा योगफल अर्थात् मोक्ष उसको नहीं प्राप्तहुआ और कर्म्मफलकात्याग पहलेही करचुकाहै इससे स्वर्गादिककी आशनहीं तौ सर्वथा नाशकी संभावनासे अर्जुनका प्रश्नभी बनगया तौफिर समुच्चयबादीका मत ठीकहीहै तौ फिर अब सिद्धांतवादी कहताहै कि एक (अनाश्रितःकर्मफलम्) इसश्लोकके तात्पर्यको विनाजाने केवल बाहरके अर्थमात्रके देखने से आप अपनामत सिद्ध करतेहौ सो ठीकनहींहै क्योंकि [ अनाश्रितःकर्मफलम् ] इसश्लोकका ध्यानयोगके प्रतिबहिरंग जो कर्मतिसके फलकी इच्छा के त्यागमें तात्पर्यहै कि केवल अग्निहोत्रादि कर्मके त्यागकरने वालाही संन्यासी और योगीनहींहै किंतु जो कर्मकरने वालाभी कर्मफलकी आसक्तिको त्यागकरकै अन्तःकरणकी शुद्धिके अर्थ कर्मयोग करताहै वह भी संन्यासी और योगीही कहाताहै क्योंकि उसको अन्तःकरण शुद्धिद्वाराज्ञान योगमें प्रवृत्ति और ध्यान योगमें प्रवृत्ति भी अवश्य होनेवालीहै इसप्रकार वह कर्मफलका त्यागी इसश्लोक करकै स्तुतकिया जाताहै अर्थात् उसकी तारीफ कीजातीहै कुछएक इसवाक्य करकै कर्मफलके त्यागकी जोस्तुति है सो चौथाआश्रम जो संन्यास तिसका निषेध करनेवाली है यहकहना युक्ति सिद्धनहींहै अर्थात् संन्यास आश्रमके निषेधमें इसश्लोकका तात्पर्य नहींहै किन्तु कर्मफलके त्यागकी प्रशंसामें तात्पर्यहै और परमार्थमें सत्य जो निरग्नि अर्थात् अग्निसाध्य अग्निहोत्रादि कर्मरहित संन्यासी और क्रियारहित योगी तिसका जो श्रुति और स्मृति और पुराण इतिहास और

योगशास्त्रमेंप्रसिद्ध संन्यासित्व अर्थात् संन्यासीपना और योगित्वअर्थात् योगीपना तिसका भगवान् निषेधनहींकरतेहैंअर्थात् श्रुतिपुराणादिकोंमेंतोनिरग्निऔरक्रिया रहितही संन्यासी और योगीकहा तिसका निषेध इसश्लोकमें भगवान् नहींकरते हैं क्योंकि तिसका निषेधकरेंगे तो अपनेहीवचनोंसे विरोधका प्रसंगहोगा कौन वे वचनहैं तिनकोदिखातेहैं (सर्व्वकर्माणिमनसासंन्यस्यनैवकुर्व्वन् न कारयन्नास्ते मौनीसंतुष्टोयेनकेनचित् अनिकेतः स्थिर मतिः विहायकामान्यस्सर्वान्पुमांश्चरतिनिस्पृहः सर्वारम्भपरित्यागीतिच ) संन्यासी सबकर्म्मोंको मनसेत्यागकरके नौदरवाजेका पुर जोमनुष्य शरीर तिस में न तो आप कुछकरताहै और न किसीसेकर्मकराताही है इसप्रकार वासकरताहै और संन्यासीमौनरहे और जो कुछ भिक्षामिले तिसीमें संतोषकरै और एक किसी स्थानमें नियतवास न करै और अपनी बुद्धिको स्थिररक्खे और सबकामनाओंकोत्यागकरै निःस्पृहहोके पृथ्वीमेंविचरै और सबकर्म्मोंके परित्यागकरनेका जिसकाशीलहोय तोइनसबश्लोकोंमें कर्म्मके त्यागकरनेवालेहीको भगवान्ने संन्यासीकहा और जो(अनाश्रितःकर्मफलं) इसश्लोकमें कर्मके त्यागकरनेवालेको संन्यासीपनाको मनाकरतेहोते तोपहिलेकहेहुए जेअपने वचनतिन्होंसेविरोधहोगा तिससेयोगमार्ग्ग पै चढ़नेकी इच्छाकरताहुआ जो विचारवान् गृहस्थ तिसका कियाहुआ जोफलकीप्राप्तिकीइच्छारहित अग्निहोत्रादि कर्म्म सो बुद्धिकी शुद्धिकेद्वारा ध्यानयोगके चढ़नेके साधनभावको प्राप्तहोताहै इससे उसके करनेवाला जो गृहस्थ सो संन्यासी है और योगी भी है इसप्रकार स्तुतकियाजाता है अर्त्थात् उसकी यहां तारीफकीजाती है इसआशयसे भगवान्कहते हैं कि (अनाश्रितइति) हे अर्जुन कर्म्मका जो फल तिसको नहीं आश्रयणकरताहुआ अर्त्थात् कर्म फलकी तृष्णासेरहित जो कर्म्मफलमें तृष्णायुक्तहोताहै सो कर्म्मफलकेआश्रयकरनेवाला लोकमेंकहाताहै और यहमुमुक्षु जो गृहस्थ सो वैसानहींहै इससे कर्म्मफलको अनाश्रितहै अर्त्थात् कर्म्मफलका आश्रय करनेवाला नहीं है इसप्रकारहोके कार्य्य जो करनेकेयोग्य जो कामना के कर्म्मसे विपरीत नित्य अग्निहोत्रादिकर्म्म तिसकोकरताहै जो कोई ऐसाअधिकारी कर्म्मके करनेवालाहै सो और कर्म्मकरनेवालों से श्रेष्ठहै इसहेतुसे वह संन्यासी है और योगी भी है क्योंकि संन्यासनाम परित्यागकाहै सो उसमें फलके त्यागकरनेसेही है इससे वहसंन्यासीहै और योगनाम चित्तकीएकाग्रताकाहै तो जो फलकीचाह न हुई तो सो भी उसमेंही है इससे वहयोगी भी है इसप्रकार जैसे लोकमेंक्रूरता आदि गुणोंकेदेखनेसे पुरुषभी सिंहकहाताहै तैसेही यहां संन्यासीके और योगीकेधर्म्म गृहस्थमें दिखाईपड़तेहैं इस गौणधर्म्मकरके वहगृहस्थ भी संन्यासी और योगीहीरूपसे माननीयहै और केवल निरग्नि और अक्रियही संन्यासी और योगीहोताहै ऐसा नहींमानना चाहिये अर्त्थात् दूरहुईहैं कर्म्मकीअंगभूत गृह्य१ आहवनीय२ दक्षिण ३ ये

तीनअग्नि जिससे वह निरग्निकहाताहै वोही संन्यासीहोय सो नहीं है और अग्निसाधनकेबिना भी तपोदानादिक्रिया जिसके न होयं वह अक्रियकहाताहै सो केवलयोगीनहीं है न कहो श्रुति और स्मृति योगशास्त्रमें तो निरग्नि और अक्रियकोही संन्यासी और योगीकहाहै और आप उनसेविरुद्ध और अप्रसिद्ध कैसे कहतेहो तिसपै कहते हैं कि यहदोषनहींहै क्योंकि कोई एकगुण वृत्तिकरके अर्थात् गौणीलक्षणा*करके दोनोंधर्म्म गृहस्थमेंभी सिद्धकरना भगवान्को अभीष्टहै इससे ऐसाकहाहै सो कैसेप्रकारसे सोकहते हैं कि कर्म्मफल संकल्पके त्यागरूपगुणके सम्बन्धसे गृहस्थकोभी संन्यासित्वहै अर्थात् संन्यासीपनाहै और योगकेअंगकरके कर्मानुष्ठानसे अर्थात् कर्म्मके करनेसे अथवा चित्त विक्षेपमें अर्थात् चित्तके चलायमान होनेमें कारण जो कर्म्मफलका संकल्प अर्थात् इनकर्म्मोंका ऐसा फल मुझकोहोय ऐसाविचारकरना तिसकेपरित्यागसे उसमेंयोगित्व अर्थात् योगीपनाहै १ ॥

यं सन्न्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पाण्डव।
नह्यसंन्यस्तसंकल्पो योगी भवति कश्चन ॥ २ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

गौणमुभयं न पुनर्मुख्यंसंन्यासित्वं योगीत्वञ्चाभिमतमित्येतमर्थं दर्शयितुमाह यं संन्यासमिति यं सर्व्वं कर्म्म तत्फलपरित्यागलक्षणं परमार्थं संन्यासं संन्यासमिति प्राहुः श्रुतिस्मृतिविदो योगं कर्मानुष्ठानलक्षणं तं परमार्थसंन्यासं विद्धि जानीहि हे पाण्डव कर्मयोगस्य प्रवृत्तिलक्षणस्य तद्विपरीतेन निवृत्तिलक्षणेन परमार्थसंन्यासेन कीदृशं सामान्यमंगीकृत्य तद्भाव उच्यत इत्यपेक्षायामिदमुच्यते अस्ति परमार्थसंन्यासेन सादृश्यकर्तृद्वारकं कर्मयोगस्य यो हि परमार्थसंन्यासी सत्यक्तसर्वकर्मसाधनतया सर्वकर्म तत्फलविषयं सङ्कल्पं प्रवृत्तिहेतुकामकारणं संन्यस्यति अयमपि कर्मयोगी कर्म्म कुर्वाण एव फलविषयं सङ्कल्पं संन्यस्यतीत्येतमर्थं दर्शयन्नाहनहि यस्मादसंन्यस्तोऽसङ्कल्पःऽसंन्यस्तोऽपरित्यक्तः फलविषयसंकल्पोऽभिसन्धिर्येन सोऽसंन्यस्तसंङ्कल्पः कश्चन कश्चिदपि कर्मी योगी समाधानवान् भवति न सम्भवतीत्यर्थः फलसंङ्कल्पस्य चित्तविक्षेपहेतुत्वात् तस्माद्यः कश्चन योगी कर्म्मी संन्यस्तफलसंकल्पो भवेत् स योगी समाधानवान् भवति न विक्षिप्तचित्तो भवति चित्तविक्षेपहेतोः फलसङ्कल्पस्य संन्यस्तत्वात् इत्यभिप्रायो योगाङ्गत्वेन कर्म्मानुष्ठानात् कर्मफलसङ्कल्पस्य वा चित्तविक्षेपहेतोः परित्यागात् योगित्वञ्चेति संन्यासित्वञ्चेत्याभिप्रेतमुच्यते एवं परमार्थसंन्यासकर्मयोगयोः कर्तृद्वारकं संन्यासंसामान्यमपेक्ष्य यं संन्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पाण्डवेति कर्मयोगस्य स्तुत्यर्थं संन्यासत्वमुक्तं ॥ २ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

सम्भवति मुख्ये संन्यासित्वादौ किमिति गौणमुभयमभीष्टमित्याशङ्क्य मुख्यस्य क

*जिस कारणसे जो शब्द किसीअर्थमें प्रसिद्धहै उसकारणके नहीं होनेमें भी उसके गुणोंके देखनेसे और अर्थमें भी उसशब्दका प्रयोग जहांहोय उसको गौणीलक्षणा कहतेहैं जैसे जातिरूप कारणसे सिंहशब्द प्रसिद्धहै और मनुष्यमें सिंहजातिके नहींहोनेमें भी क्रूरताआदि सिंहके गुणके देखनेसे मनुष्यमें सिंहशब्दका प्रयोगहोता है ॥

र्मण्यसम्भवाद्गौणमेव स्तुतिसिद्ध्यर्थं तदिष्टमित्याह न पुनरिति चित्तव्याकुलत्वहेतु कामना त्यागाच्चित्तसमाधानसिद्धेर्योगित्वं कर्मिणोपि युक्तं संन्यासित्वं तु तस्य विरुद्ध मितिशंकमानं प्रत्युक्तेऽर्थे श्लोकमवतारयति इत्येतमिति परमार्थसंन्यासं प्राहुरिति स म्बन्धः इतीत्थं संन्यासस्य प्रामाणिकाभ्युपगतत्वादितीतिशब्दो योज्यो योगं फलतृष्णां परित्यज्य समाहितचेतस्तयेति शेषः यदुक्तं संन्यासित्वं योगित्वंच गृहस्थस्य गौणमि ति तदुत्तरार्द्धयोजनया प्रकटयितुमुत्तरार्द्धमुत्थापयति कर्मयोगस्येति कर्मयोगस्य परमा र्थसंन्यासेन कर्तृद्वारकं साम्यमुक्तं व्यक्तं करोति योहीति त्यक्तानि सर्वाणि कर्माणि सा धनानि च येन स तथोक्तस्य भावस्तत्ता तया सर्वं कर्मविषयं तत्फलविषयञ्च संकल्पं त्यजतीत्यर्थः संकल्पत्यागे तत्कार्यकामत्यागः तत्त्यागे तज्जन्यप्रवृत्तित्यागश्च सिध्य तीत्यभिसन्धाय विशिनष्टि प्रवृत्तीति कर्मिण्यपि यथोक्तसंकल्पसंन्यासित्वमस्तीत्याह अ यमपीति तदपरित्यागे व्याकुलचेतस्तया कर्मानुष्ठानस्यैव दुःशक्यत्वादित्यर्थः उक्तमेव साम्यं व्यक्तीकुर्वन् व्यतिरेकं दर्शयति इत्येतमिति फलसंकल्पापरित्यागे किमिति समा धानवत्ताभावस्तत्राह फलेति व्यतिरेकमुखेनोक्तमर्थमन्वयमुखेनोपसंहरति तस्मादिति हि शब्दार्थस्य यस्मादित्युक्तस्य तस्मादित्यनेन सम्बन्धः कर्मिणं प्रति यथोक्तविधौ हेतुम द्भावमभिप्रेत्य द्वितीयविधौ हेतुमाह चित्तविक्षेपेति पूर्वश्लोके पूर्वोत्तरार्द्धाभ्यामुक्तमनु वदति एवमिति ॥ २ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

कुत इत्यपेक्षायां कर्मयोगस्यैव संन्यासत्वं प्रतिपादयन्नाह यमिति यं संन्यासं प्राहुः प्रकर्षेण श्रेष्ठत्वेनाहुः संन्यास एवात्यरेचयदित्यादि श्रुतय इति केवलात् फलसंन्यासाद्धे तोर्योगमेव तं जानीहि कुत इत्यपेक्षायामितिशब्दोक्तो हेतुर्योगेऽप्यस्तीत्याह नहीति न संन्यस्तः फलसंकल्पो येन स कर्मनिष्ठो ज्ञाननिष्ठो वा कश्चिदपि योगी नहि भवति अतः फलसंकल्पत्यागादेव चित्तविक्षेपाभावात् योगी च भवत्येव स इत्यर्थः ॥ २ ॥

## नवलभाष्य।

अब पूर्व्व श्लोकमें गौण जो संन्यास और योग अर्त्थात् संन्यास और योगकेगुणोंके देखनेहीसे प्रवृत्त जे संन्यास और योग तिन्हींकाहीग्रहण भगवान्को अभिमत है और मुख्यप्रसिद्ध जे कर्म्ममात्रकेत्यागसे संन्यासयोग तिन्होंका ग्रहणनहीं है इसअर्त्थको दिखानेको भगवान् कहतेहैं कि ( यंसंन्यासमिति ) हे अर्जुन श्रुतिस्मृतिके जाननेवालेपुरुष जिसफलसहितकर्मों के त्यागको अर्त्थात् जिस परमार्त्थ संन्यासको संन्यास ऐसा कहते हैं तिस परमार्त्थ संन्यासको तुम कर्म्मानुष्ठानरूप योगजानौ कदाचित् अर्जुनकहै कि कर्मयोग तौ प्रवृत्तिरूपहै अर्त्थात् इन्द्रादिकोंकी शास्त्रविहित व्यापारमें प्रवृत्तिकराना और सबव्यापारोंसे इन्द्रियादिकोंकी निवृत्तिकरानेको संन्यासकहते हैं तौदिनरात्रिकेतुल्यइनदोनोंको विरोधहुआ फिर कौनधर्म्मकरके समताहै जिससे दोनोंकाअभेद भगवान्कहतेहैं तिसपै कहते हैं कि कर्त्ताके द्वारा दोनोंका सादृश्य सम्भवहोताहै अर्त्थात् दोनोंकेकरनेवाले एकहीसे हैं क्योंकि जो परमार्त्थसंन्यासी है सो सबकर्मोंके साधनोंकोत्यागसे प्रवृत्तिमें

कारण और कामनामें कारणभूत जो सबफलसहित कर्म्मकरनेका संकल्प तिसकोत्यागदेताहै और कर्म्मयोगी भी कर्म्मोंको करताहीहुआ सब कर्म्म फलोंकेसंकल्पको त्यागकरताहै इसीअर्थको दिखातेहुयेकहते हैं कि जिससे हेअर्जुन नहींत्यागाकियाहै फलकासंकल्प अर्थात् फलमेंप्रीति जिससे ऐसा कोई कर्म्मकरनेवाला योगी नहींकहाताहै अर्थात् तबतक समाहित चित्त नहींहोता नाम एकाग्रचित्तनहींहोताहै क्योंकि जबतक कर्म्मफलोंकीइच्छा है तबतक चित्त चलायमानहीरहेगा तिससे जो कर्म्मके करनेवाला फल संकल्पको त्यागनहींकरता तबतक कर्मीहीकहाताहै और जब कर्म्मफलोंके संकल्पको त्यागकरता है तभी कर्म्मयोगी कहाता है अर्थात् फिर वह चित्त समाधानयुक्तही रहताहै कभी विक्षिप्त चित्त नहीं होता क्योंकि चित्तविक्षेप का कारण जो फलसंकल्प उसको तौ वह त्यागहीकरचुकाहै योगकेअंगक- रके अर्थात् योगकीसिद्धिकेलिये कर्म्मकेकरनेसे और चित्तविक्षेपमें कार- णभूत जो फलसंकल्प तिसके त्यागकरनेसे योगीपनाभी उसमें है और सं- न्यासीपना भी है यहअभिप्राय भगवान्का है इसप्रकार परमार्त्थ संन्यास और कर्म्मयोग इनदोनोंको कर्तृद्वारा समानताको आश्रयणकरके ( यंसं- न्यासमिति ) इसश्लोककरके कर्म्मयोगकी स्तुतिकेलिये संन्यासता भगवा- न् ने कही ॥ २ ॥

आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्मकारणमुच्यते ।
योगारूढस्य तस्यैव शमः कारणमुच्यते ॥ ३ ॥

## शङ्करभाष्यम् ।

ध्यानयोगस्य फलनिरपेक्षः कर्म्मयोगी बहिरङ्गसाधनमिति तं संन्यासत्वेन स्तुत्वाऽधुना कर्म योगस्य ध्यानयोगसाधनत्वं दर्शयति आरुरुक्षोरिति आरुरुक्षोरारोढुमिच्छतः अनारूढस्य ध्यानयोगेऽवस्थातुमशक्तस्येवेत्यर्थः कस्यतस्यारुरुक्षोर्मुनेः कर्मफलसंन्यासिनि इत्यर्थः किमारु- रुक्षोर्योगं कर्मकारणं साधनमुच्यते योगारूढस्यपुनस्तस्यैव शम उपशमः सर्वकर्मभ्यो निवृत्तिः कारणं योगारूढत्वस्य साधनमुच्यत इत्यर्थः यावद्यावत् कर्मभ्य उपरमते तावत्तावन्निरायासस्य जितेन्द्रियस्य चित्तं समाधीयते तथा सति सझटिति योगारूढो भवति तथाचोक्तं व्यासेन नैता दृशं ब्राह्मणस्यास्ति वित्तं यथैकता शमता सत्यता च शीलं स्थितिर्दण्डनिधानमार्जवं ततस्तत श्चोपरमः क्रियाभ्य इति ॥ ३ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

परमार्थसंन्यासस्य कर्मयोगान्तर्भावे कर्मयोगस्यैव सदा कर्तव्यत्वमापद्येत तेनेतर स्यापि कृतत्वासिद्धेरित्याशङ्कोक्तानुवादपूर्वकमुत्तरश्लोकतात्पर्यमाह ध्यानयोगस्येति भा विन्या वृत्त्या मुनेर्योगमारोढुमिच्छोरिष्यमाणस्य योगारोहणस्य कर्महेतुश्चेदपेक्षितं यो गमारूढस्यापि तत्फलप्राप्तौ तदेव कारणं भविष्यति तस्य कारणत्वे क्लृप्तशक्तित्वादित्या शंक्याह योगारूढस्येति अनारूढस्येत्येतस्यैवार्थं स्फुटयति ध्यानेति मुनित्वं कर्मफल संन्यासित्वमौपचारिकमित्याह कर्मफलेति साधनं चित्तशुद्धिद्वारा ध्यानयोगप्राप्तीच्छाया

मिति शेषः तस्येतिप्रकृतस्य कर्मिणो ग्रहणं एवकारो भिन्नक्रमः शमशब्देन सम्बध्यते क स्यान्ययोगव्यच्छेदेन शमो हेतुरिति तत्राह योगारूढत्वस्येति सर्वव्यापारोपरमरूपोपश मस्य योगारूढत्वेविवृणोति यावद्यावदिति सर्वकर्मनिवृत्तावायासाभावाद्वशीकृतस्येन्द्रि यग्रामस्य चित्तसमाधाने योगारूढत्वं सिध्यतीत्यर्थः सर्वकर्मोपरमस्य पुरुषार्थसाधनत्वे पौराणिकीं सम्मतिमाह तथाचेति एकता सर्वेषु भूतेषु वस्तुनो द्वैताभावोपलक्षितत्वमिति प्रतिपत्तिः शमता तेष्वेवौपाधिकविशेषेऽपि स्वतो निर्विशेषत्वधीः सत्यता तेषामेव हित वचनं शीलं स्वभावसम्पत्तिः स्थितिः स्थैर्यं दण्डनिधानमहिंसनं आर्जवमवक्रत्वं क्रि याभ्यः सर्वाभ्यः सकाशादुपरतिश्चेत्येतदुक्तं सर्वं यथा यादृशमेतादृशं नान्यद् ब्राह्मण स्य वित्तं पुरुषार्थसाधनमस्ति तस्मादेतदेवास्य निरतिशयं पुरुषार्थसाधनमित्यर्थः ॥ ३ ॥

## स्वामिकृतटीका।

तर्हि यावज्जीवं कर्मयोग एव प्राप्त इत्याशङ्क्य तस्यावधिमाह आरुरुक्षोरिति ज्ञान योगमारोढु प्राप्तुमिच्छोः पुंसस्तदारोहे कारणं कर्मोच्यते चित्तशुद्धिकरत्वात् ज्ञानयोग मारूढस्यतु तस्यैव ज्ञाननिष्ठस्यशमोयो विक्षेपकर्मोपरमो ज्ञानपरिपाकेकारणमुच्यते॥३॥

## नवलभाष्य।

फलरहित जो कर्म्मयोग सो ध्यानयोगका वहिरंग साधनहै इसकारण से संन्यासरूपकरके उसकी स्तुतिकरके अब इससमयमें कर्मयोगको ध्यान योगकी साधनरूपता दिखातेहुये अर्त्थात् कर्म्मयोग ध्यानयोगका साधनहै इसअर्थको दिखातेहुये भगवान् कहतेहैं कि आरुरुक्षोरिति हे अर्जुन योग मार्गमें चढ़नेकीइच्छा जिसको अर्त्थात् योगकेप्राप्तहोनेकी इच्छा जिसकी ऐसा जो ध्यानयोगमें स्थितहोनेको अशक्त कर्मफलत्यागी मुनि तिस कर्म ही कारणहै अर्त्थात् निष्कामकर्महीं साधनहै और फिर वही जब योगको प्राप्तहोजाय तो फिर उसको ध्यानयोगमें स्थिरताके लिये शमहीकारण है अर्त्थात् सबकर्मोंसे निवृत्तिहीकारणहै नाम साधनहै जितनेजितने कर्मोंसे निवृत्त होताजाताहै तितने तितनेहीक्लेशसे छूटाहुआ जो जितेन्द्रिय योगी उसकाचित्त फिर समाधिमें स्थितहोजाताहै सोई श्रीव्यासजीने महाभारत में कहाहै कि ( नैतादृशंब्राह्मणस्यास्तिवित्तं यथैकताशमतासत्यताच शीलं स्थितिर्दण्डनिधानमार्जवंततस्ततश्चोपरमःक्रियाभ्यइति ) अर्थ इसआठ प्रकारकेधनसे और कोई ब्राह्मणका उत्तमधन नहीं है जैसा प्रथम तो सब जगह आत्मा एकत्वज्ञानहोना १ और फिर चित्तकी शांतिहोना २ और फिर सब प्राणियोंसे हितका वचन कहना ३ और अच्छास्वभावहोना ४ और चित्तकी स्थिरताकाहोना ५ औरकिसी प्राणीकी हिंसानहींकरनी ६ और हृदय की कोमलता अर्थात् दयालुताहोनी ७ और तौनतौन कर्मोंसे निवृत्तहोना अर्थात् जहांतक बनै तहांतक सबजगहसे चित्तको हटाइकै परमेश्वरमें लगाना ८ जैसेयह आठप्रकारकाधन ब्राह्मणको पुरुषार्थ सिद्धिकरनेवालाहै तैसा और कोई धन नहींहै ३ ॥

यदा हि नेन्द्रियार्थेषु न कर्म्मस्वनुषज्जते।
सर्वसंकल्पसंन्यासी योगारूढस्तदोच्यते ॥ ४ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

अथेदानीं यदा योगारूढो भवतीत्युच्यते यदेति यदा समाधीयमानचित्तो भवति योगी हीन्द्रियार्थेषु इन्द्रियाणामार्थाः शब्दादयस्तेष्विन्द्रियार्थेषु कर्मसु च नित्यनैमित्तिककाम्यप्रतिषिद्धेषु प्रयोजनाभावबुद्धया नानुषज्जतेऽनुषङ्गं कर्त्तव्यताबुद्धिं न करोतीत्यर्थः सर्वसंकल्पसंन्यासी सर्व्वान् संकल्पानिहामुत्रार्थकामहेतून् संन्यसितुं शीलं अस्येति स सर्वसंकल्पसंन्यासी योगरूढ प्राप्तयोग इत्येतत्तदा तस्मिन् काले योगारूढ उच्यते सर्वसंकल्पसंन्यासीति वचनात् सर्वांश्च कामान् कामात्मकान् सर्वाणि च कर्माणि संन्यसेदित्यर्थः संकल्पमूला हि सर्वे कामाः संकल्पमूलः कामो वै यज्ञाः संकल्पसम्भवाः कामं जानामि ते मूलं संकल्पात्वं हि जायसे न त्वां संकल्पयिष्यामितेन मे न भविष्यसि इत्यादिस्मृतेः सर्वकामपरित्यागे च सर्वकर्म्मसंन्यासः सिद्धो भवतित्यथा कामोभवति तत्क्रतुर्भवति तत्कर्म्म कुरुतेइत्यादि श्रुतिभ्यो यद्यद्धि कुरुते कर्म तत्तत् कामस्य चेष्टितमित्यादिस्मृतिभ्यश्च न्यायाश्च नहि सर्वसंकल्पसन्न्यासे कश्चित् स्पन्दितुमपि सक्तस्तस्मात् सर्वसंकल्पसंन्यासीति वचनात् सर्वान् कामान्सर्वाणि कर्माणि च त्याजयति भगवान् ॥४॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

योगप्राप्तौ कारणकथनानन्तरं तत्प्राप्तिकालं दर्शयितुं श्लोकान्तरमवतारयति अथेति समाधानावस्था यदेत्युच्यते अतएवोक्तं समाधीयमानचित्तो योगीति शब्दादिषु कर्मसु चानुषंगस्य योगारोहणप्रतिबन्धकत्वात्तदभावस्य तदुपायत्वं प्रसिद्धमिति द्योतयितुं हीत्युक्तं सर्वेषामपि संकल्पानां योगारोहणप्रतिबन्धकत्वमभिप्रेत्य सर्वसंकल्पसंन्यासीत्यत्र विवक्षितमर्थमाह सर्वानिति सर्वसंकल्पसंन्यासेऽपि सर्वेषां कामानां कर्मणांच प्रतिबन्धकत्वसम्भवे कुतो योगप्राप्तिरित्याशंक्याह सर्वेति सर्वसंकल्पपरित्यागे यथोक्तविध्यनुष्ठानमयत्नसिद्धमिति मन्वानः सन्नाह संकल्पेति मूलोन्मूलने च तत्कार्यनिवृत्तिरयत्नसुलभेति भावः तत्र प्रमाणमाह संकल्पमूल इति तत्रान्वयव्यतिरेकावभिप्रेत्योक्तमुपपादयति कामेति सर्वसंकल्पाभावे कामाभाववत् कर्माभावस्य सिद्धत्वेऽपि कर्मणां कामकार्यत्वात् तन्निवृत्तिप्रत्युक्तामपि निवृत्तिमुपन्यस्यति सर्वकामेति यदुक्तं कर्मणां कामकार्यत्वं तत्र श्रुतिस्मृती प्रमाणयति स यथेति स पुरुषः स्वरूपमजानन् यत्फलकामो भवति तत्साधनमनुष्ठेयतया बुद्धौ धारयतीति तत् क्रतुर्भवति यच्चानुष्ठेयतया गृह्णाति तदेव कर्म वहिरपि करोतीति कामाधीनं कर्मोक्तमिति श्रुत्यर्थः कामजन्यं कर्मेत्यन्वयव्यतिरेकसिद्धमिति द्योतयितुं स्मृतौ हि शब्दः न्यायमेव दर्शयति नहि सर्वसंकल्पेति स्वापादावदर्शनादित्यर्थः नित्यनैमित्तिककर्मानुष्ठानं दूरनिरस्तमिति वक्तुमपिशब्दः श्रुतिस्मृतिन्यायसिद्धमर्थमुपसंहरति तस्मादिति ॥ ४ ॥

## स्वामिकृतटीका।

कीदृशोऽयं योगारूढो यस्य शमः कारणमुच्यत इत्यत्राह यदेति इन्द्रियार्थेष्विन्द्रियभोगेषु तत्साधनेषु च कर्मसु यदा नानुषज्जते आसक्तिं न करोति तत्र हेतुः आसक्तिमूलभूतान् सर्वान् भोगविषयान् कर्मविषयांश्च संकल्पान् संन्यसितुं त्यक्तुं शीलं यस्य स तदा योगारूढ उच्यते ॥ ४ ॥

अब किस अवस्थामें योगारूढ़ पुरुष होताहै अर्थात् कब योग को प्राप्त होताहै और कैसे जानाजाय किअब योगको प्राप्तहुआ इसआकांक्षामें भगवानकहते हैं कि (यदाहीति) हे अर्जुन जिससमयमें समाधिमें स्थितहुआहै चित्त जिसका ऐसा जो योगी सो इन्द्रियार्त्थ जे शब्दादिविषय तिनकविषे और नित्यनैमित्तिक काम्यप्रतिषिद्ध जे चारप्रकारकेकर्म तिन्होंमें अनुषंगन करै अर्थात् जे करनेकेयोग्यहैं इससे इनको करनाचाहिये ऐसीबुद्धिको न करै इसीप्रकार विषयोंमेंभोग बुद्धिको न करै और फिर सबसंकल्पोंकोत्याग करनेका है स्वभाव जिसका अर्थात् इसलोकके और परलोकके जे विषय तिनकीप्राप्तिमें कारण जे बुद्धिकेव्यापार अर्थात् इन२पदार्त्थोंकोमैंइनइन उपायोंकरके प्राप्तहोउंगा ऐसे प्रकारके जे हजारोंतरहके बुद्धिकेव्यापार जिनको व्यवहारीलोग पहिले मनमें शोचाकरते हैं पीछे कर्म्मकरते हैं वे संकल्पकहाते हैं तिन सबसंकल्पोंको जिससमयमें यह योगी त्यागदेवे तब जाननाचाहिये कि अब योगारूढ़हुआ अर्थात् योगकोप्राप्तहुआ और सबसंकल्पोंका त्यागकरनेवालाहोय इसकहनेसे यह जानागया कि सबकामोंको और सब इच्छाकियेजाते जे विषय तिन्होंको और उनविषयोंके उपायभूत जितनेकर्म हैं तिन्होंको त्यागदेय क्योंकि जितनेकाम हैं ते सब संकल्पही हैं मूलकारण जिन्होंकाऐसे हैं सो स्मृतियोंमेंकहा भीहै कि (संकल्पमूलःकामो वैयज्ञाःसंकल्पसम्भवाः कामजानामितेमूलंसंकल्पात्वंहिजायसे नत्वांसंकल्पयिष्यामितेनत्वंनभविष्यसि) अर्थ संकल्पहै मूलकारण जिसका ऐसाकाम है अर्थात् जिससमयमें यहपुरुष बिषयोंका मनसेध्यानकरताहै उससमय में मनके विषयोंके संयोगसे काम उत्पन्नहोताहै नाम उनविषयोंकी प्राप्ति कीइच्छाहोती है उसीसे कामकहते हैं तब जब विषयकेध्यानकरने समयमें इसपदार्त्थमें हमको सुखहोगा ऐसा जब संकल्पहुआ तभी उसमें काम उत्पन्नहुआ कि यहपदार्थ किसीप्रकारसे हमकोमिलता तौइसप्रकारसे संकल्पहै कारण जिसमें ऐसा कामहुआ और यज्ञभी सम्पूर्णसंकल्पहीसे उत्पन्नहुये हैं क्योंकि पहिले मनमें ऐसा विचारहोताहै कि यहहमारा इष्टसाधन है अर्थात् जो हमाराअभीष्टहै तिसकी सिद्धिकरनेवालाहै जब ऐसाबिचार रूप संकल्पहुआ तिसकेउपरान्त फिरयज्ञकरताहै इसरीतिसे यज्ञभीसंकल्प सेउत्पन्नहोते हैं और हे काम तुम्हारामूल अर्थात् जड़ हमजानते हैं कितुम संकल्पसेउत्पन्नहोतेहौ इससेतुम्हारेविषयका हम संकल्पहीनहींकरैंगेतिससे तुम नहींहोउगे इसस्मृतिके प्रमाणसे सबकामोंके परित्यागमें सबकर्मोंका त्याग सिद्धहोताहै अब कामकेपरित्यागसे सबकर्मोंको त्यागहोता है इसमें छान्दोग्यउपनिषद्की श्रुति भी प्रमाणहै कि (सयथाकामोभवति तत्क्रतुर्भवति यत्क्रतुर्भवति तत्कर्म्मकुरुते) अर्थ जैसी कामनाकरकेयुक्त पुरुषहोताहै वह वैसाहीसंकल्प बुद्धिमेंकरताहै अर्थात् इसउपायकरके यहकामहोगा इससे यहीकाम करनाचाहिये ऐसा निश्चय बुद्धिमेंकरताहै फिर बाहर भी

वैसाहीकर्म्म करताहै यहश्रुतिकाअर्थ है और स्मृतिमें भी ऐसाकहा कि यद्यद्धिकुरुतेकर्मतत्तत्कामस्यचेष्टितम् इति अर्थ जो २ कर्म पुरुषकरता है सो सबकामका करायाहुआहै और युक्तिसेभी यहीपायाजाताहै जोभीतर मनही में सबसंकल्पोंका त्यागहोजाय अर्थात् कोईतरहकाविचार न होय तौ यह उँगली भी नहींउठासक्ताहै तिससे(सर्वसंकल्पसंन्यासी)इसवचनकेकहनेसे सबकामोंका और सबकर्मोंकात्याग भगवान्करातेहैं ऐसानिश्चितहुआ ४ ॥

उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत्।
आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः ॥ ५ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

यदैवं योगारूढस्तदा तेनात्मनोद्धृतो भवति संसारादनर्थव्रातादत उद्धरेदिति उद्धरेत् संसार सागरे निमग्नमात्मनात्मानं तत उत ऊर्ध्वं हरेत् उद्धरेत् योगारूढतामापादयेदित्यर्थः नात्मानमवसादयेन्नाधो नयेत् आत्मैव हि यस्मादात्मनोबन्धु र्नह्यन्यः कश्चिद् बन्धुर्यः संसारमुक्तये भवति बन्धुरपि तावन्मोक्षं प्रति प्रतिकूल एव स्नेहादि बन्धनायतनत्वात्तस्माद्युक्तमवधारणमात्मैव ह्यात्मनो बन्धुरिति आत्मैव रिपुः शत्रुर्योऽन्योपकारी बाह्यः शत्रुः सोऽप्यात्मप्रयुक्त एवेति युक्तमेवावधारणमात्मैव रिपुरात्मन इति ॥ ५ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

योगारूढस्य किं स्यादित्याशंक्याह यदैवमिति योगारोहस्य दृष्टादृष्टोपायैरवश्यकर्तव्यतायै मुक्तिहेतुत्वं तद्विपर्ययस्याधः पतनहेतुत्वंच दर्शयति अत इति तत्र हेतुमाह आत्मैव हीति उद्धरणापेक्षामात्मनः सूचयति संसारेति संसाराद्रूर्ध्वं हरणं कीदृगित्याशङ्क्याह योगारूढतामिति योगप्राप्यावनास्थातुं न कर्तव्येत्याह नात्मानमिति योगप्राप्त्युपायश्चेन्नानुष्ठीयते तदा योगाभावे संसारपरिहारासम्भवादात्माधो नीतः स्यादित्यर्थः नन्वात्मानं संसारे निमग्नं तदा यो बन्धुस्तस्मादुद्धरिष्यति नेत्याह आत्मैव हीति कुतोऽवधारणमन्यस्यापि प्रसिद्धस्य बन्धोः सम्भवात्तत्राह नहीति अन्यो बन्धुः सन्नपि संसारमुक्तये न भवतीत्येतदुपपादयति बन्धुरपीति स्नेहादीत्यादिशब्दात्तदनुगुणप्रवृत्तिविषयत्वं गृह्यते आत्मातिरिक्तस्यापि शत्रोरपकारिणः सुप्रसिद्धत्वादवधारणमनुचितमित्याशंक्याह योऽन्य इति ॥ ५ ॥

## स्वामिकृतटीका।

अतो विषयासक्तित्यागे मोक्षं तदासक्तौ च बन्धं पर्यालोच्य रागादिस्वभावं त्यजेदित्याह उद्धरेदिति आत्मना विवेकयुक्तेनात्मानं संसारादुद्धरेत् नत्ववसादयेदधोनयेत् हि यत आत्मैव मनः संगादुपरत आत्मनः स्वस्य बन्धुरुपकारकः रिपुरपकारकः ॥ ५ ॥

## नवलभाष्य।

और जो योगको प्राप्तनहोय तौ उसपुरुष करकै अनर्थ समूह जो संसार तिससे अपना आत्मा उद्धारनहीं कियाजाताहै किन्तु जो योगीहै सो अपने आत्माका उद्धार करसक्ताहै इस आशयसे कहतेहैं कि (उद्धरेदिति)हेअर्जुन संसार सागरमें डूबरहा जो अपना आत्मा तिसको पुरुषउस संसार सागर

से उद्धारकरै अर्थात् योगको प्राप्तहोय और अपने आत्माको अवसादन न करै अर्थात् नीचेके लोकको प्राप्तनकरै कदाचित् कहौ दुःखित देखिकै कोई बन्धुउस दुःखसे छुड़ादेगा सो यहआशा नहीं करना इस आशयसे कहते हैं कि हे अर्जुन जिससे अपना आत्माही अपना बन्धुहै दूसराबन्धु कोई संसार बन्धनसे छुड़ानेवाला नहींहै और प्रत्यक्षबन्धु तौउलटा स्नेहका बन्धन के कारणसे मोक्षमार्गके प्रतिबन्धक है अर्थात् विघ्नरूपही है तिससे युक्तही यहां निश्चयार्थ एवशब्दका प्रयोग करकै कहा कि आत्माही अपनाबन्धुहै और आत्माही अपनाशत्रुहै और कोई अन्यनहीं शत्रुहै और जो बाहरका शत्रुभी है सो भी आत्माहीके कारणसे होताहै इससे यहभी कहना युक्तहीहै कि अपना आत्माही अपनारिपु है ॥ ५ ॥

बन्धुरात्माऽत्मनस्तस्य येनैवाऽत्मात्मना जितः।
अनात्मनस्तु शत्रुत्वे वर्त्तेताऽत्मैव शत्रुवत् ॥ ६ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

आत्मैवात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मन इत्युक्तं तत्र किं लक्षण आत्मा आत्मनो बन्धुः किं लक्षणोवा आत्मा आत्मनो रिपुरित्युच्यते बन्धुरितिबन्धुरात्मात्मनस्तस्य तस्यात्मनः स आत्माबन्धुर्येनात्मनाऽत्मैव जितः आत्मकार्य्यकारणसंघातो येन जितो वशीकृतो जितेन्द्रिय इत्यर्थ अनात्मानस्तु अजितात्मनस्तु शत्रुत्वे शत्रुभावे वर्त्तेत शत्रुवत् यथाऽनात्मा शत्रुरात्मनोऽपकारी तथाऽत्मात्मनोऽपकारे वर्त्तेत इत्यर्थः ॥ ६ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

उक्तमनूद्यप्रश्नपूर्वकं श्लोकान्तरमवतारयति आत्मैवेत्यादिना एकस्यैवात्मनो मिथोविरुद्धं बन्धुत्वं रिपुत्वंच लक्षणभेदमन्तरेणायुक्तमिति चोदिते वशीकृतसंघातस्यात्मानं प्रतिबन्धुत्वमितरस्य शत्रुत्वमित्यविरोधं दर्शयति बन्धुरित्यादिना वशीकृतसंघातस्य विक्षेपाभावादात्मनि समाधानसम्भवादुपपन्नमात्मानं प्रतिबन्धुत्वमिति साधयति तस्येति अवशीकृतसंघातस्य पुनर्विक्षेपोपपत्तेरात्मनि समाधानायोगादात्मानं प्रति शत्रुभावे प्रसिद्धशत्रुवत् आत्मैव शत्रुत्वेन वर्त्तेतेत्युत्तरार्द्धं व्याकरोति अनात्मन इति दृष्टान्तं व्याचष्टे यथेति उक्तदृष्टान्तवशादवशीकृतसंघातः स्वस्य हितानाचरणादात्मनं प्रति शत्रुरेवेति दार्ष्टान्तिकमाह तथेति ॥ ६ ॥

## स्वामिकृतटीका।

कथम्भूतस्यात्मैवबन्धुः कथंभूतस्य चात्मैव रिपुरित्यपेक्षायामाह बन्धुरिति येनात्मनैवात्मा कार्यकरणसंघातरूपो जितो वशीकृतस्तस्य तथाभूतस्यात्मैव बन्धुः अनात्मनोऽजितात्मनस्तु आत्मैवात्मनः शत्रुत्वे शत्रुवदपकारित्वे वर्त्तेत ॥ ६ ॥

## नवलभाष्य।

अपना आत्माही अपनाबन्धुहै और आत्माही शत्रुहै यहकहा तहां कैसा आत्माबन्धुहै और कैसा आत्माशत्रुहै इस आकांक्षामें कहतेहैं कि (बन्धुरि-

ति) हे अर्जुन जिसपुरुषने अपने आत्माही करके कार्य करणसंघातरूप अर्थात् मनइन्द्रिय सहित शरीररूप आत्मावशीभूत कियाहै अर्थात् जो जितेन्द्रियहै तिसपुरुषका तो आत्माबन्धुहै और जिसने अपने आत्माको चित्त सहित इन्द्रिय समूहको नहीं जीताहै नहीं वशमें कियाहै उसपुरुषका वह आत्माशत्रुके तुल्यवर्तताहै अर्थात् जैसेकोई बाहरका शत्रु अपना तिरस्कार करताहै तैसेवहभी अपना तिरस्कार करताहै अपने वास्तव स्वरूपमें चित्त समाधान नहीं होनेदेताहै यही उसकी शत्रुताहैऔर यही तिरस्कारहै॥६॥

जिताऽत्मनः प्रशान्तस्य परमाऽत्मा समाहितः।
शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानाऽवमानयोः॥ ७॥

## शङ्करभाष्यम्।

जितात्मनइति जितात्मनः कार्यकरणादिसंघात आत्मा जितो येन स जितात्मातस्य जितात्मनः प्रशान्तस्यपरमात्मा समाहितः साक्षादात्मभावेन वर्त्तत इत्यर्थः किञ्च शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानेऽवमानेच मानावमानयोः पूजापरिभवयोः समः स्यात् इत्यध्याहारः॥ ७॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

कथं संयतकार्यकरणस्य बन्धुरात्मेति तत्राह जितात्मन इति जितकार्यकरणसंघातस्य प्रकर्षेणोपरतबाह्याभ्यन्तरकरणस्य परमात्मा विक्षेपेण पुनःपुनरनभिभूयमानो निरन्तरं चिते प्रयत इत्यर्थः जितात्मानं संन्यस्तसमस्तकर्माणामधिकारिणं प्रदर्श्य योगांगानि दर्शयति शीतेति समः स्यादित्यध्याहारः पूर्वार्द्धं व्याचष्टे जितेत्यादिना न केवलं तस्य परमात्मा साक्षादात्मभावेन वर्तते किन्तु शीतोष्णादिभिरपि नासौ चाल्यते तत्त्वज्ञानादित्युत्तरार्द्धं विभजते किंचेति तेषु समः स्यादिति सम्बन्धः॥ ७॥

## स्वामिकृतटीका।

जितात्मनः स्वस्मिन् बन्धुत्वं स्पष्टयति जितात्मन इति जित आत्मा येन तस्य प्रशान्तस्य रागादिरहितस्यैव परं केवलमात्मा शीतोष्णादिषु सत्स्वपि समाहित आत्मनिष्ठो भवति नान्यस्य यद्वा तस्य हृदि परमात्मा समाहितः स्थितो भवति॥ ७॥

## नवलभाष्य।

और हेअर्जुन जो पुरुष जितात्माहै अर्थात् वशकियाहै मनइन्द्रिय सहित शरीरजिसने और इसीसे प्रशांतहुआहै चित्तजिसका ऐसेपुरुषको परमात्मा समाहित होताहै आत्मभाव करिके वर्तताहै उसका आत्मरूपहीहोता है और वहयोगी शीतउष्ण और सुखदुःख और अपने मान और अपमान अर्थात् बड़ीकोई पूजाकरै चाहै तिरस्कारकरै इनसबोंमें समानरहै॥७॥

ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थो विजितेन्द्रियः।
युक्त इत्युच्यते योगी समलोष्टाश्मकांचनः॥ ८॥

## शङ्करभाष्यम्।

ज्ञानेति ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा ज्ञानं शास्त्रोक्तपदार्थानां परिज्ञानंविज्ञानन्तुशास्त्रतोऽज्ञतानां तथैव स्वानुभवकरणं ताभ्यां ज्ञानविज्ञानाभ्यां तृप्तः संजातालंप्रत्यय आत्मान्तःकरणं यस्य स ज्ञान विज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थोऽप्रकम्पो भवति इत्यर्थः विजितेन्द्रियश्च य ईदृशो युक्तः समाहित इति स उच्यते कथ्यते स योगी समलोष्टाश्मकाञ्चनः लोष्टाश्मकाञ्चनानि समानि यस्य सः सम लोष्टाश्मकाञ्चनः॥ ८॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

चित्तसमाधानमेव विशिष्टफलञ्चेदिष्टं तर्हि कथम्भूतः समाहितो व्यवह्रियते तत्राह ज्ञानेति परोक्षापरोक्षाभ्यांज्ञानविज्ञानाभ्यां संजातोऽलं प्रत्ययोऽक्रियो हर्षविषादकामक्रोधादिरहितो योगी युक्तः समाहित इति व्यवहारभागी भवतीति पादत्रयव्याख्यानेन दर्शयति ज्ञानमित्यादिना स च योगी परमहंस परिव्राजकः सर्वत्रोपेक्षाबुद्धिरनतिशय वैराग्यभागीतिकथयति स योगीति॥ ८॥

## स्वामिकृतटीका।

योगारूढस्य लक्षणं श्रैष्ठ्यं चोक्तमुपसंहरति ज्ञानेति ज्ञानमौपदेशिकं विज्ञानमपरोक्षानुभवस्ताभ्यां तृप्तो निराकांक्ष आत्मा चित्तं यस्य अतः कूटस्थो निर्विकारः अतएव विजितानीन्द्रियाणि येन अतएव समानानि लोष्टादीनि यस्य मृत्खण्डपाषाणसुवर्णेषु हेयोपादेयबुद्धिशून्यः स युक्तो योगारूढ इत्युच्यते॥ ८॥

## नवलभाष्य।

और ज्ञान जो शास्त्रसे उत्पन्नहुआ बोध और विज्ञान जो अनुभव नाम आत्माका साक्षात्कार इन्हों करके तृप्त आनन्दयुक्त होरहाचित्त जिसका अर्थात् इस आनन्दके आगे जिसको किसी पदार्थकी इच्छाही नहीं उदयको प्राप्तहोती है और इसीसे कूटस्थ अर्थात् कहींसे चलायमान नहीं है और जीतीहैं इन्द्रियां जिसने ऐसाजो योगी सो युक्त अर्थात् समाहित चित्तकहा जाताहै नामसमाधि स्थित कहाताहै और वहीयोगी समानहै मट्टीकाढेला और पत्थर और सोनाजिसको ऐसाहोताहै॥ ८॥

सुहृन्मित्रार्युदासीन मध्यस्थ द्वेष्यबन्धुषु।
साधुष्वपिच पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते॥ ९॥

## शङ्करभाष्यम्।

किञ्च सुहृदिति सुहृदित्यादि श्लोकार्द्धमेकपदं सुहृदिति प्रत्युपकारमनपेक्ष्योपकर्त्ता मित्रं स्नेहवान् अरिः शत्रुः उदासीनो न कस्यचित् पक्षं भजते मध्यस्थो यो विरुद्धयोरुभयोर्हितैषी द्वेष्यः आत्मनो प्रियोबन्धुः सम्बन्धीत्येतेषु साधुषु शास्त्रानुवर्त्तिष्वपि च पापेषु प्रतिषिद्धकारिषु सर्वेष्वेतेषु समबुद्धिः कः किं कर्म्मेत्यव्यापृतबुद्धिरित्यर्थो विशिष्यते विमुच्यत इति वा पाठान्तरं योगारूढानां सर्वेषामयमुत्तम इत्यर्थः॥ ९॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

योगारूढस्य प्रशस्तत्वमभ्युपेत्य योगस्यांगान्तरं दर्शयति किंचेति पदच्छेदः पदार्थो

क्तिरिति व्याख्यानांगं सम्पादयति सुहृदितीति अरिर्नाम परोक्षमपकारकः प्रत्यक्षमप्रियो द्वेष्य इति विभागः समबुद्धिरिति व्याचष्टे कः किमिति प्रथमो हि प्रश्नो जातिगोत्रादिविषयः द्वितीयो व्यापारविषयः उक्तप्रकारेणाव्यापृतबुद्धित्वे सर्वोत्कर्षोव सर्वोपायविमोक्षो वा सिध्यतीत्याह विशिष्यत इति पाठद्वयेऽपि सिद्धमर्थं संगृह्य कथयति योगारूढानामिति॥ ९॥

## स्वामिकृतटीका।

सुहृन्मित्रादिषु समबुद्धियुक्तस्तु ततोऽपि श्रेष्ठ इत्याह सुहृदिति सुहृत् स्वभावेनैव हिताशंसी मित्रं स्नेहवशेनोपकारकः अरिर्घातुकः उदासीनो विवदमानयोरुभयोरप्युपेक्षकः मध्यस्थो विवदमानयोरुभयोरपि हिताशंसी द्वेष्यो द्वेषविषयः बन्धुः सम्बन्धी साधवः सदाचाराः पापा दुराचाराः एतेषु समा रागद्वेषशून्या बुद्धिर्यस्य स तु विशिष्टः॥ ९॥

## नवलभाष्य।

और हेअर्जुन जोयोगी सुहृद् और मित्र और वैरी और उदासीन और मध्यस्थ और द्वेष्य और वन्धुइनमें समवुद्धिहै अर्थात् जो बदलेका उपकार न चाहै और अपनेसंग उपकारकरै उसको सुहृद् कहतेहैं और जो अपने में प्रीतिकरै उसको मित्रकहते हैं और शत्रुको अरिकहते हैं और किसीका पक्षपात न करै उसको उदासीन कहते है और परस्परदोनों विरोधियोंका जो हितचाहै उसको मध्यस्थ कहतेहैं और जोअपनाको अप्रियहोय अर्थात् देखतेही मनराजी न होय उसको द्वेष्यकहतेहैं और जिससे कुछ सम्बन्धहोय उसकोबन्धुकहते हैं इनसबोंमें जिसकी समान वुद्धिहोय औ औरसाधु जो शास्त्रकीरीतिसे चलनेवाले और पापी जो शास्त्रसे विरुद्धचलनेवाले तिन्हों मेंभी जिसकी समान वुद्धिहोय सो सब योगियोंमें श्रेष्ठहै अर्थात् जातिगुण कर्मकरकै उनअधमोंमें जिसकी विषम दृष्टि नहोय किंतु सर्वत्र आत्मदृष्टि करकै समानही देखताहोय वह सबमें श्रेष्ठहै॥ ९॥

योगी युंजीत सततमात्मानं रहसि स्थितः।
एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः॥ १०॥

## शङ्करभाष्यम्।

अतएव उत्तमफलप्राप्तये योगीति योगी ध्यानी युञ्जीत समादध्यात् सततं सर्वदात्मानमन्तःकरणं रहस्येकान्ते योगी गिरिगुहादौ स्थितः सन्नेकाकी असहायो रहसि स्थित एकाकी चेति विशेषणात् संन्यासं कृत्वेत्यर्थः यतचित्तात्मा चित्तमन्तःकरणमात्मा देहश्च संयतौ यस्य स यतचित्तात्मा निराशीर्वीततृष्णोऽपरिग्रहश्च परिग्रहरहित इत्यर्थः संन्यासित्वेऽपिसति त्यक्तसर्वपरिग्रहः सन् युञ्जीतेत्यर्थः॥ १०॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

यथोक्तविशेषणवतो योगारूढत्वभूतमत्वे योगानुष्ठाने प्रयतितव्यमित्यंगाभिधानान्तरं प्रधानमभिदधाति अतएवमिति आदरनैरन्तर्यदीर्घकालत्वं विशेषणत्रयं योगस्य सूचयति सततमिति तस्यैव पंचांगान्युपन्यस्यति रहसीतीत्यादिना सर्वदेत्यादरदीर्घकालयोरुपल

षणं प्रत्यगात्मानं व्यावर्त्तयति अन्तःकरणमिति गिरिगुहादावित्यादिशब्देन योगप्रति बन्धकदुर्जनादिविधुरो देशो गृह्यते विशेषणद्वयस्य तात्पर्यमाह रहसीति योगं युञ्जान स्य संन्यासिनो विशेषणान्तराणि दर्शयति यतेति सति संन्यासित्वे किमर्थंपरिग्रहग्र हणमर्थपुनरुक्तेरित्याशंक्य कौपीनाच्छादनादिष्वपि शक्तिनिवृत्त्यर्थमित्याह संन्यासि त्वेऽपीति ॥ १० ॥

## स्वामिकृतटीका।

एवं योगारूढस्य लक्षणमुक्त्वेदानीं तस्य सांगं योगं विधत्ते योगीत्यादिना स योगी परमो मत इत्यन्तेन ग्रन्थेन योगी योगारूढ़ आत्मानं मनो युञ्जीत समाहितं कुर्यात् सततं निरन्तरं रहसि एकान्ते स्थितः सन् एकाकी संगशून्यः यतं चित्तमात्मा देहश्च य स्य निराशीर्निराकांक्षः अपरिग्रहः परिग्रहशून्यश्च ॥ १० ॥

## नवलभाष्य।

जिससे ऐसायोगहै इससे उत्तमफलकी प्राप्तिके अर्थ योगाभ्यासकरै इस आशयसे कहते हैं कि (योगीति) हेअर्जुन योगी जोध्यान करनेवाला पुरुष सो पर्वतकी गुहाआदि एकांत देशमें स्थितहोके सहाय रहित अर्थात् अकेला सब कर्मादिकों को त्यागकरके वशकरा है चित्त और शरीर जिसने और त्यागकरी हैं सब कामना जिसने और त्यागकरी ऊपरकी सामग्री जिसने सो निरन्तर चित्तको समाहित करै अर्थात् समाधिमें स्थितकरै१०॥

शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः।
नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चेलाजिनकुशोत्तरं ॥ ११ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

अथेदानीं योगं युञ्जत आसनाहारविहारादीनां योगसाधनत्वेन नियमो वक्तव्यः प्राप्तयो गस्य लक्षणं तत्फलादि चेयत आरभ्यते तत्रा सनमेव तावत् प्रथममुच्यते शुचाविति शुचौ शुद्धे विविक्ते स्वभावतः संस्कारतो वा देशे स्थाने प्रतिष्ठाप्य स्थिरमचलनमात्मनः आसनं नात्युच्छ्रितं नाप्यतिनीचं तच्च चेलाजिनकुशोत्तरं चेलमजिनं कुशाश्च उत्तरे यस्मिन्नासने तदासनं चेलाजिनकुशोत्तरं पाठक्रमात् विपरीतोत्र अनुक्रमश्चेलादीनाम् ॥ ११ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका।

योगं योगांगानि चोपदिश्योत्तरसन्दर्भस्य तात्पर्यमाह अथेति योगस्वरूपकतिपयत दंगप्रदर्शनानन्तर्यमथशब्दार्थविहारादीनामित्यादिशब्देन यथोक्तासनादिगतावांतरभेदग्र हणंतत्फलादिवेत्यादिशब्देन योगफलंसम्यग्ज्ञानश्चतत्फलं कैवल्यं ततोभ्रष्टस्यात्य तिकाविनष्टत्वमित्यादि गृह्यते एवं समुदायतात्पर्यं दर्शिते किमासीनः शयानस्तिष्ठन् ग च्छन् कुर्वन् वा युञ्जीतेत्यपेक्षायामनन्तरश्लोकतात्पर्यमाह तत्रेति निर्द्धारणे सप्तमी प्रथमं योगानुष्ठानस्य प्रधानमासीनः सम्भवादिति न्यायादिति यावत् विविक्तत्वं द्वेधा विभजते स्वभावत इति आसनस्यास्थैर्ये तत्रोपविश्य योगमनुतिष्ठतः समाधानायोगात् योगासिद्धिरित्यभिसन्धाय विशिनष्टि अचलनमिति आस्यतेऽस्मिन्निति व्युत्पत्तिमनुश्रि

त्याह आसनमिति आसन इति परकीयासनव्युदासार्थं पतनभयपरिहारार्थं नात्युच्च मित्युक्तं नाप्यतिनीचमिति भूतलपाषाणादिसंश्लेषे वातक्षोभाग्निमान्द्यादिसम्भावित दर्शननिरासार्थं चेलंवस्त्रमजिनं चर्म पशूनां तच्च तृणस्य कुशा दर्भास्ते चोत्तरे यस्मिन्नुप रिष्टादारभ्य तत्रयोक्तं प्रथमं चेलं ततोऽजिनं ततश्च कुशा इति प्रतिपन्नक्रममापातिकं क्रममतिक्रम्यादौ कुशास्ततोऽजिनं ततश्चेलमिति क्रमं विवक्षित्वाह विपरीतोऽत्रेति॥११॥

## स्वामिकृतटीका।

आसननियमं दर्शयन्नाह शुचाविति द्वाभ्यां शुद्धे स्थाने आत्मनः स्वस्यासनं स्थाप यित्वा कीदृशं स्थिरमचंचलं नात्युच्छ्रितं नचातिनीचं चेलं वस्त्रं अजिनं व्याघ्रादिच र्म्म चेलाजिने कुशेभ्य उत्तरे यस्य कुशानामुपरि चर्म्म तदुपरि वस्त्रमास्तीर्य्येत्यर्थः॥११॥

## नवलभाष्य।

अबइस समयमें योगाभ्यास करताहुआ जो पुरुष तिसको आसनआहार विहारादिकोंका भी नियम साधनकेलिये कहना चाहिये और जबयोगप्राप्त होजाय तौ उसयोगीके लक्षण और योगका फलभी कहना चाहिये इससे उत्तर ग्रन्थका आरम्भ कियाजाताहै तिसमें प्रथम आसनकीविधि कहीजा-तीहै (शुचौदेशइति) हे अर्जुन शुचिपवित्र स्वभावहीसे अथवा संस्कारादि कों करके शुद्ध जो स्थान तिसमें योगी अपने स्थिर आसन को अर्थात् जो आसन योगाभ्यास करतेपै चलायमान न होय तिसआसनको स्थापनकरै अर्थात् बिछावै और नतो वहआसन अत्यन्त ऊंचाहोय और अति न नी-चाहोय और प्रथम कुशबिछावै उसकेऊपर मृगचर्म उसके ऊपरवस्त्र बिछा होय ऐसे आसनको स्थापनकरै॥ ११॥

तत्रैकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रियः।
उपविश्यासने युंज्याद्योगमात्मविशुद्धये॥ १२॥

## शङ्करभाष्यम्।

प्रतिष्ठाप्य किं तत्रेति तत्र तस्मिन्नासने उपविश्य योगं युञ्ज्यात् कथं सर्वविषयेभ्य उपसं हृत्यैकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रियः स किमर्थं योगं युञ्ज्यादित्याह आत्मविशुद्धये अंतः करणस्य शुद्ध्यर्थमित्येतत्॥ १२॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

यथोक्तमासनं सम्पाद्य किं कर्त्तव्यमिति प्रश्नपूर्वकं कर्त्तव्यं तन्निर्द्दिशति प्रतिष्ठाप्येति योगं युञ्जानस्येति कर्त्तव्यताकलापं पृच्छति कथमिति सर्वेभ्यो विषयेभ्यः सकाशात् प्रत्याहृत्य मनसो यदेकस्मिन्नेव ध्येये विषये समाधानं यच्चित्तस्येन्द्रियाणांच वाह्यक्रिया णां संयमनं तदुभयं कृत्वा योगमनुतिष्ठेदित्याह सर्वेति आसने यथोक्ते स्थित्वा यथो क्तं चरित्वा योगानुष्ठानस्य प्रश्नपूर्वकं फलमाह स किमर्थमित्यादिना॥ १२॥

## स्वामिकृतटीका।

तत्र तस्मिन्नासने उपविश्य एकाग्रं विक्षेपरहितं मनः कृत्वा योगं युञ्ज्यादभ्यसेत् यता संयता चित्तस्येन्द्रियाणाञ्च क्रिया यस्य आत्मनो मनसो विशुद्धय उपशांतये॥१२॥

और हे अर्जुन तिसआसनके ऊपर बैठकरके अपने आधीन करी हैं चित्त और इन्द्रियोंकी क्रियाजिसने ऐसा जो योगी सो विषयोंसे खैंचिकै एकाग्र मनको करकै अन्तःकरणके शुद्धिकेलिये योगाभ्यासकरै अर्थात् आत्मस्वरूपके सम्मुख मनको करै १२ ॥

समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलं स्थिरः।
संप्रेक्ष्य नासिकाग्रंस्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥ १३ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

बाह्यसाधनमासनमुक्तं अधुना शरीरस्य धारणं कथमित्युच्यते समामिति समं कायशिरोग्रीवं कायश्च शिरश्च ग्रीवा च कायशिरोग्रीवं तत् समंधारयन् अचलश्च समं धारयतश्चलनं न सम्भवत्यतो विशिनष्टि अचलमिति स्थिरः स्थिरो भूत्वेत्यर्थः स्वं नासिकाग्रं संप्रेक्ष्य सम्यक प्रेक्षणं दर्शनं कृत्वेवेतीव शब्दो लुप्तो द्रष्टव्यो नहि स्वनासिकाग्रसंप्रेक्षणमिह विधित्सितं किं तर्हि चक्षुषो दृष्टिसन्निपातः स चान्तःकरण समाधानापेक्षो विवक्षितः स्वनासिकाग्रसंप्रेक्षणमेव चेद्विवक्षितं मनस्तत्रैव समाधीयेत नात्मनि आत्मनि हि मनसः समाधानं वक्ष्यत्यात्मसंस्थं मनः कृत्वेति तस्मादादिशब्दलोपेनाक्ष्णोर्दृष्टिसन्निपात एव संप्रेक्ष्येत्युच्यते दिशश्चानवलोकयन् दिशाञ्चावलोकनमकुर्वन्नित्येव मन्तरा कुर्वन्नित्येतत् ॥ १३ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

उक्तमनूद्यानन्तरश्लोकस्यापुनरुक्तमर्थमाह बाह्येति समत्वमृजुत्वं कायः शरीरमध्यं अचलमिति विशेषणमवतार्य तस्य तात्पर्यमाह सममिति कार्यकरणयोर्विषयपारवश्य शून्यत्वमचलत्वं स्थैर्यं किमितीव शब्दलोपोत्र कल्प्यते स्वनासिकाग्रसंप्रेक्षणमेव योगांगत्वेनात्र विधित्सितं किं न स्यादित्याशंक्याह नहीति तर्हि किमत्र विवक्षितमिति प्रश्न पूर्वकमाह किं तर्हीति दृष्टिसन्निपातो दृष्टेश्चक्षुषो रूपप्रवृत्तिराहित्यं कथमसावनायासेन सिध्यति तत्राह तत्रेति समाधानस्य प्राधान्येनात्र विवक्षितत्वात् दृष्टेर्बहिर्विषयत्वेन तद्भंगसंगात्तस्याविषयेभ्यो व्यावृत्त्यान्तरे च सन्निपातो विवक्षितो भवतीत्यर्थः तथापि कथं स्वनासिकाग्रसंप्रेक्षणमत्र श्रुतमविवक्षितमित्याशंक्याह स्वनासिकेति तत्रैव मनः समाधाने का हानि रित्याशंक्य वाक्यशेषविरोधान्मैवमित्याह आत्मनि हीति किं तर्हि प्रेक्षेत्यादौ विवक्षितमित्याशंक्याह तस्मादिति दक्षिणोत्तरचक्षुषो या दृष्टिस्तस्या बाह्याद्विषयाद्वैमुख्येनान्तरेव सन्निपतनमत्र स्वकीयं नासिकाग्रं नासिकान्तं संप्रेक्ष्येति विवक्षितमित्यर्थः तत्रैवोत्तरमपि विशेषणमनुकूलमित्याह दिशश्चेति अनवलोकयन्नासीदित्युत्तरत्र सम्बन्धः अन्तरादिशामवलोकनमपि योगप्रतिबन्धकमिति तत्प्रतिषेधः ॥ १३ ॥

## स्वामिकृतटीका।

चित्ते काग्र्योपयोगिनीं देहादिधारणां दर्शयन्नाह सममिति द्वाभ्यां काय इति देहस्य मध्यभागो विवक्षितः कायश्च शिरश्च ग्रीवा च कायशिरोग्रीवं मूलाधारादारभ्य मूर्द्धाग्रपर्यन्तं सममवक्रं निश्चलं धारयन् स्थिरो दृढप्रयतो भूत्वेत्यर्थः स्वीयं नासिकाग्रं संप्रेक्ष्य चार्द्धनिमीलितनेत्र इत्यर्थः इतस्ततो दिशश्चानवलोकयन्नासीतेत्युत्तरेणान्वयः ॥१३॥

## नवलभाष्य।

अब शरीर धारण विधान करते हैं ( सममिति ) हे अर्जुन उसआसनपै

स्थिरहो करकै शरीर और शिर और ग्रीवा अर्थात् गर्दन इनकोसम अर्थात् बराबर और अचल जिसमें हिलै नऐसे धारणकरतेहुये और अपनी नासिकाके अग्रभागको अर्थात् नाकके अगाड़ीके भागकोही मानों देखताहोय ऐसे नेत्रोंकी दृष्टिको रक्खै और यहां यह अर्थका विधाननहीं है कि नासिकाके अगाड़ीके भागको योगीदेखै क्योंकि ऐसे कहनेमें नासिकाके अग्रभागहीका ध्यानहुआ तौ फिर वहांहीं चित्तकी स्थिरता होजायगी सो तौ भगवान्‌को कहनेको इष्टनहींहै जिससे आगे ऐसाकहैंगे कि आत्मामें चित्तको स्थिरकरके फिरयोगी कुछ चिन्तन न करै तौ इसकथनसे विरोधहोगा तिससे यहां आत्मामें चित्तको स्थिर करनेके लिये ऐसीदृष्टि रक्खै जिसमें ऐसा सूचित होकि मानों नासिकाहीको देखताहोय यहीअर्थ विवक्षित है अर्थात् ऐसी नेत्रोंकी दृष्टि करनेसे और कहीं दृष्टिके नहींजानेसे चित्त स्थिरहोताहै इसीसे कहते हैं कि हे अर्जुन दिशाओंको नहीं देखै अर्थात् पूर्वादि दिशाओं के मध्यमें किसी दिशाके तरफ दृष्टिको नहीं करताहुआ योगीयोगको करै अर्थात् मनको समाधिस्थकरै ॥ १३ ॥

प्रशान्तात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रते स्थितः ।
मनः संयम्य मच्चित्तो युक्त आसीत मत्परः ॥ १४ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

किञ्च प्रशान्तेति प्रशान्तात्मा प्रकर्षेण शान्त आत्माऽन्तःकरणं यस्य सोऽयं प्रशान्तात्मा विगतभीर्विगतभयः ब्रह्मचारिव्रते स्थितः ब्रह्मचारिणो व्रतं ब्रह्मचारिव्रतं ब्रह्मचर्यं गुरुशुश्रूष भिक्षा भुक्त्यादि तस्मिन् स्थितस्तदनुष्ठाता भवेदित्यर्थः किञ्च मनःसंयम्य मनसो वृत्तीरुप संहृत्येत्येतत् मच्चित्तो मयिपरमेश्वरे चित्तं यस्य सोऽयं मच्चित्तो युक्तः समाहितः सन्न्यासी चो पविशेत् मत्परोऽहं परो यस्य सोऽयं मत्परोभवति कश्चित् रागी स्त्रीचित्तो नतु स्त्रियमेव परत्वेन गृह्णाति किं तर्हि राजानं महादेवं वा अयन्तु मच्चित्तो मत्परश्च ॥ १४ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

योगं युंजानस्य विशेषणान्तराणि दर्शयति किंचेति अन्तःकरणस्य प्रशान्तिः रागद्वेषादि दोषराहित्यं तस्याश्च प्रकर्षो रागादिहेतोरपि निवृत्तिः विगतभयत्वं सर्वकर्म परित्यागे शास्त्रीयनिश्चयवशान्निःसन्दिग्धबुद्धित्वं भिक्षाभुक्त्यादीत्यादि शब्देन त्रिषवण स्नानशौचाचमनादि गृह्यते विशेषणान्तरमाह किंचेति उपसंहृत्य योगनिष्ठो भवेदिति शेषः मनोवृत्त्युपसंहारे ध्यानमिति न सिध्येत्तस्य तद्वृत्त्या वृत्तिरूपत्वादित्याशंक्याह मच्चित्त इति विषयान्तरविषयमनोवृत्त्युपसंहारेणात्यन्त्येव तन्नियमनान्न ध्यानानुपपत्तिरित्यर्थः मच्चित्तत्वेनैव मत्पर इति पृथक् विशेषणमनर्थकमित्याशंक्याह भवतीति अन्तःकरणशुद्धिर्योगस्यावान्तरफलम् ॥ १४ ॥

## स्वामिकृतटीका।

प्रशान्तेति प्रशान्त आत्मा चित्तं यस्य विगता भीर्भयं यस्य ब्रह्मचारिव्रते ब्रह्मचर्ये स्थितः सन् मनः संयम्य प्रत्याहृत्य मय्येव चित्तं यस्य अहमेव परः पुरुषार्थो यस्य स मत्परः एवं युक्तो भूत्वा तिष्ठेत् ॥ १४ ॥

और हेअर्जुन प्रकर्षकरिकै अर्थात् अत्यन्त शान्तहै अन्तःकरण जिसका और निर्भय और ब्रह्मचर्यव्रत जो भिक्षाभोजन गुरु शुश्रूषादितिसमें स्थित ऐसा जो योगी सो मनकी वृत्तियोंको चारोंतरफसे खैंचिकै मैं जो परमेश्वर तिसीमें चित्तको स्थिर करिकै इसप्रकार समाधिस्थ सबकर्मादिकोंका आश्रय छोड़मैंहीहूं परउत्कृष्ट अर्थात् सबसे अधिक आश्रय जिसका ऐसाहोकै स्थितरहै यहां मच्चित्त और मत्पर इनदोनों विशेषणोंके कहनेसे यहसूचित किया कि जैसेकोई रागीपुरुष स्त्रीमें चित्तको रखताहै परतु स्त्रीही उसको सबसे अधिक माननीय नहींहोतीहै किन्तु भयआदि कारणसे राजाको वा ईश्वरको अधिक करके मानताहीहै और यहयोगी तौ तैसानहीं है किंतु मेरेही मेंइसकाचित्तहै और मुझकोही सबसे अधिक जानताभीहै ॥ १४ ॥

युञ्जन्नेवं सदाऽऽत्मानं योगी नियतमानसः ।
शान्तिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति ॥ १५ ॥

## शङ्करभाष्यम् ।

अथेदानीं योगफलमुच्यते युञ्जन्निति युञ्जन् समाधानं कुर्वन्नेवं यथोक्तेन विधानेन सदा योगी नियतमानसः नियतं संयतं मानसं मनो यस्य सोऽयं नियतमानसः स शान्तिमुपरातिं निर्वाणपरमां निर्वाणं मोक्षस्तत्परमानिष्ठा यस्याः शान्तेः स निर्वाणपरमा तां निर्वाणपरमां मत्संस्थां मदधीनतामधिगच्छति प्राप्नोति ॥ १५ ॥

## आनंदगिरिकृतटीका ।

सम्प्रति परमफलकथनपरत्वेनानन्तरश्लोकमादत्ते अथेति योगस्वरूपं तदंगमासनमतिसत्कर्तृविशेषणमित्यस्यार्थः । प्रकथनानन्तरमित्यथशब्दार्थः आत्मानं युञ्जन्निति सम्बन्धः आत्मशब्दो मनोविषयः यथोक्तो विधिरासनादि उक्तविशेषणत्रय द्योतनार्थं सदेत्युक्तं योगी ध्यानी संन्यासीत्यर्थः मनःसंयमस्य योगं प्रत्यसाधारणत्वं दर्शयति नियतेति शान्तिशब्दितोपरतेः सर्वसंसारनिवृत्तिपर्यवसायित्वं मत्वा विशिनष्टि निर्वाणेति यशोक्ताया मुक्तेर्ब्रह्मस्वरूपावस्थानादनर्थान्तरत्वमाह मत्संस्थामिति मदधीनां मदात्मिकामित्यर्थः ॥ १५ ॥

## स्वामिकृतटीका ।

योगाभ्यासफलमाह युञ्जन्नेवमिति एवमुक्तप्रकारेण सदा आत्मानं मनो युञ्जन् समाहितं कुर्वन् नियतं निरुद्धं मानसं चित्तं यस्य स शान्तिं संसारोपरमं प्राप्नोति कथंभूतां निर्वाणं परं प्राप्यं तस्यां मत्संस्थां मद्रूपेणावस्थितिम् ॥ १५ ॥

## नवलभाष्य ।

अबयोगफलको कहतेहैं हे अर्जुन इसप्रकार सदासबकालमें चित्तको समाधिमें स्थित करताहुआ योगीवश होगयाहै मनजिसके ऐसाहोकै मोक्षही परम पुरुषार्थ जिसका ऐसी जो मेरेमें रहनेवाली शान्ति तिसको प्राप्त होताहै अर्थात् मेराहीरूप होजाताहै ॥ १५ ॥

नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति नचैकान्तमनश्नतः।
नचातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ॥ १६ ॥

## शङ्करभाष्यम्।

इदानीं योगिन आहारादिनियम उच्यते नात्यश्नत इति न अत्यश्नत आत्मसम्मितमन्नपरिमाण मतीत्यश्नतः अत्यश्नतो न योगोऽस्ति नच एकान्त मनश्नतो योगोस्ति यदुह वा आत्म संमितमन्नं तदवति तन्नहिनस्ति तद् यत् कणीयो न तदवतीति श्रुतेः तस्मात् योगी नात्म संमितादन्नादधिकं न्यूनं वा श्नीयादथवा योगिनो योगशास्त्रे परिपठितादन्नपरिमाणादतिमात्रम श्नतो योगो नास्ति उक्तं हि अर्द्धमशनस्य सव्यञ्चनस्य तृतीयमुदकस्य तु वायोः संचरणार्थंतु चतुर्थमवशेषयेदित्यादि परिमाणं तथा नचाति स्वप्नशीलस्य योगो भवति नैव चातिमात्रं जाग्रतो योगो भवति चार्जुन ॥ १६ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

आहारादीत्यादिशब्देन विहारजागरितादि चोच्यते आत्मसंमितमन्नपरिमाणमष्टग्रासादि आहारनियमे शतपथश्रुतिं प्रमाणयति तदिति तदन्नं भुज्यमानं यदुहवा इति प्रसिद्ध्या श्रुत्याऽनुदित मवत्यनुष्ठानयोग्यता मापाद्यानुष्ठानद्वारेण भोक्तारं रक्षति न पुनस्तदन्नमस्यानर्थाय भवतीत्यर्थः यत्पुनरात्मसंमितात् भूयोऽधिकतरं शास्त्रमतिक्रम्य भुज्यते तदात्मानं हिनस्ति भोक्तुरनर्थाय भवति यच्चान्नं कणीयोऽल्पतरं शास्त्रनिश्चयाभावादद्यते तदन्नमनुष्ठानयोग्यतादिद्वारा न रक्षितुं क्षमते तस्मादत्यधिकमत्यल्पंचान्नं योगमारुरुक्षता त्याज्यमित्यर्थः श्रुतिसिद्धमर्थं निगमयति तस्मादिति नेत्यादेर्व्याख्यानान्तरमाह अथवेति किं तदन्नपरिमाणं योगशास्त्रोक्तं यदधिकं न्यूनंवाऽभिव्यवहरतो योगानुपपत्तिरित्याशंक्याह उक्तं हीति पूरयेदशनेनार्द्धं तृतीयमुदकेन तु वायोः संचरणार्थाय चतुर्थमवशेषयेदिति वाक्यमादिशब्दार्थः यथा नात्यन्तमश्नतोऽनश्नतश्च योगो न सम्भवति तथा चात्यन्तस्वपतो जाग्रतश्च न योगः सम्भवतीत्याह तथेति ॥ १६ ॥

## स्वामिकृतटीका।

योगाभ्यासनिष्ठस्याहारादिनियममाह नात्यश्नत इति द्वाभ्यांअत्यन्तमधिकं भुंजानस्य एकान्तमत्यन्तमभुंजानस्यापि योगः समाधिर्न भवति तथाऽतिनिद्राशीलस्यातिजाग्रतश्च योगो नैवास्ति ॥ १६ ॥

## नवलभाष्य।

अबइस समयमें योगीका आहारादि नियम कहाजाताहै ( नात्यश्नतइति) हे अर्जुन अपने प्रमाणसे अधिक अन्नका भोजन करताहुआ जोयोगी तिसको योगसिद्ध नहींहोताहै और प्रमाणसे न्यूनभी कुछनहीं भोजन करतेहुये योगीको भी योगसिद्ध नहींहोता जितने अन्नके भोजनमें परिपाकमें व्याकुलता न होय और क्षुधाभी बाधानकरै वोहीउसके प्रमाणका भोजन है और कहीं आठग्रास परिमित अन्न भोजन कहाहै कहीं अधिक कहा इसप्रकार यथोचित जानना अब भोजन के नियम में श्रुतिलिखते हैं ( यदुहवाआत्मसम्मितमन्नं तदवतितन्नहिनास्ति यद्भूयोहिनास्तिततूयत्क-

णीयोनतदवतीति ) अर्थ जो जिसको अपने प्रमाणका अन्नहै वहशरीरकी रक्षाकरताहै और रोगादिककी उत्पत्तिकेद्वारा नाशनहीं करताहै और जो अधिक भोजन कियाजाताहै वहरोगको उत्पन्नकर शीघ्रही आयुको क्षीण करके नाशकरताहै और जो प्रमाणसे थोड़ा भोजन कियाजाताहै वह नहीं रक्षाकरनेको समर्थहै अर्थात् किसीकार्य्य करनेकी सामर्थ्यको नहीं उत्पन्न करसक्ताहै इस श्रुतिके प्रमाणसे योगी अपने प्रमाणसे अधिक अथवा न्यून नभोजन करै अथवा योगीके लिये योग शास्त्रमें कहा जो अन्नका परिमाण तिससे अधिक भोजन करनेवाले को योगसिद्ध नहींहोताहै यह अर्थ जानना सो योगशास्त्रमेंकहाहै कि (अर्द्धंसव्यञ्जनान्नस्यतृतीयमुदकस्यतु वायोः संचारणार्थन्तुचतुर्थमवशेषयेत्)अर्थ आधापेट सव्यञ्जन अर्थात् दालिशाक सहित अन्नकरके पूर्णकरै और तीसराभाग जलसे पूरणकरै और चौथाभाग पवनके चलनेके लिये खालीरक्खै और तैसेहीहे अर्जुन अत्यन्त सोनेकाहै स्वभाव जिसका ऐसे पुरुषको योग नहींहोता और अत्यन्त जागताही रहै उसकोभी योग नहींहोता ॥ १६ ॥

युक्ताऽहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा ॥ १७॥

## शङ्करभाष्यम्।

कथं पुनर्योगो भव तीत्युच्यते युक्तेति युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य आह्रियत इत्याहारोऽन्नं विहरणं विहारः पादक्रमस्तौ युक्तौ नियतपरिमाणौ यस्य स युक्ताहारविहारस्तस्य युक्तचेष्टस्य तथान्या च युक्ता नियता चेष्टा यस्य कर्म्मसु तथा युक्तस्वप्नावबोधस्य युक्तौ स्वप्नश्चाव बोधश्च तौ नियतकालौ यस्य तस्य युक्ताहारविहारस्य कर्म्मसु युक्तस्वप्नावबोधस्य योगिनो योगोभवति दुःखहा दुःखानि सर्वाणि हन्तीति दुःखहा सर्वसंसारदुःखक्षयकृद्योगो भवति इत्यर्थः ॥ १७ ॥

## आनन्दगिरिकृतटीका।

आहारनिद्रादिनियमविरहिणोयोगव्यतिरेकमुक्त्वा तन्नियमवतो योगान्वयं व्याचष्टे कथं पुनरित्यादिना अन्नस्य नियतत्वमर्द्धमशनस्येत्यादि विहारस्य नियतत्वं योजनान्न परं गच्छेदित्यादि कर्मसु चेष्टाया नियतत्वं वाङ्नियमादि रात्रौ प्रथमतो दशघटिका परिमिते काले जागरणं मध्यतः स्वपनं पुनरपि दशघटिका परिमिते जागरणमिति स्वप्नाव बोधयोर्नियतकालत्वमेवं प्रयतमानस्य योगिनो भवति योगस्य फलमाह दुःखहेति सर्वाणीत्याध्यात्मिकादिभेदभिन्नानीत्यर्थः यथोक्तयोगमन्तरेणापि स्वस्वप्नादौ दुःखनिवृत्तिरस्तीतिविशिनष्टि सर्वेति विशुद्धविज्ञानद्वारेति शेषः ॥ १७ ॥

## स्वामिकृतटीका।

तर्हि कथम्भूतस्य योगो भवतीत्यत आह युक्ताहारेति युक्तो नियत आहारो विहारश्च गतिर्यस्य कर्मसु कार्येषु युक्ता नियता चेष्टा यस्य युक्तौ नियतौ स्वप्नावबोधौ निद्राजागरौ यस्य तस्य दुःखनिवर्तको योगो भवति सिद्ध्यति ॥ १७ ॥

